"जो कि निष्काम कर्म से लेके परमेश्वर की प्राप्ति पर्यन्त ज्ञान काण्ड है, निष्काम कर्म यह है कि परमेश्वर की प्राप्ति जो मोक्ष उसके बिना भिन्न-फल कर्मों से नहीं चाहना सो निष्काम कर्म कहाता है।"

उपासना काण्ड है।"

"जो कि निष्काम कर्म से लेके परमेश्वर की प्राप्ति पर्यन्त ज्ञान काण्ड है कि परमेश्वर की प्राप्ति जो मोक्ष उसके बिना भिन्न फल कर्मों से नहीं चाहना सो निष्काम कर्म कहाता है।"

"चारों वेदों को पढ़ के आयुर्वेद को पढ़े, जो कि ऋग्वेद का उपवेद है उसमें धन्वन्तरि कृत निघण्टू, चरक और सुश्रुत इन बीमारियों तीन ग्रन्थों को शल्य क्रिया, हस्त क्रिया और निदानादिक विषयों को यथावत् पढ़े सो तीन वर्ष में अवश्य पढ़ लेगा।"

"यजुर्वेद का जो उपवेद धनुर्वेद उसको पढ़े, शस्त्र विद्या जो कि शस्त्रों की रचना और शस्त्रों का चलाना और अस्त्र विद्या जो कि आग्नेयास्त्रादिक पदार्थ गुणों से होते हैं उनको यथावत् जान लेना।"

"और युद्ध समय में व्यूह रचना की रचना यथावत् जान लेना।"

"सामवेद का जो उपवेद गान्धर्व वेद उसको पढ़े, उसमें वादित्र राग रागिणी, काल ताल स्वर पूर्वक गान विद्या का अभ्यास करें।"

"अथर्व वेद का जो उपवेद अर्थवेद नाम शिल्प शास्त्र उसमें नाना प्रकार के कला यंत्र और नाना प्रकार के द्रव्यों को मिलाने से नाना प्रकार के व्यवहारों के यानों को और दूरवीक्षण नाम दूरस्थित पदार्थों को निकट देख और अणुवीक्षण नाम सूक्ष्म पदार्थों को भी स्थूल देख पड़े, इत्यादिक पदार्थों को रचले।"

"इसी प्रकार से पदार्थों के के अनुकूल गुणों को और विरुद्ध गुणों को जानने से पृथ्वीयान, जलयान और आकाशयानादिक पदार्थों को रचेगा जैसे कि महाभारत में उपरिचर वसु, राजा इन्द्रादिक देव तथा राम लङ्का से अयोध्या को आकाश मार्ग से आया, उपरिचरादिक राजा लोग और इन्द्रादिक देव वे भी आकाश मार्ग से जाते और आते थे।"

"इस प्रकार से साढ़े सत्ताईस वा अट्ठाईस वर्ष तक पढ़ लेगा, सम्पूर्ण विद्या उसको आ जायेगी, फिर उसको पढ़ने की आवश्यकता कुछ न रहेगी, सब विद्याओं से वह पूर्ण होके पुरुषों में पुरुषोत्तम हो जायगा।"

"पीछे ज्योतिष शास्त्र को पढ़े, उसमें गणित विद्या यथावत् जाने, उससे बहुत सा उपकार होता है।"

"जितनी कन्या लोग हैं वे भी पूर्वोक्त व्यवस्था

धर्मशास्त्र, वैद्यक शास्त्र, गानविद्या और शिल्प शास्त्र, इन पांच शास्त्रों को लो अवश्य पढ़ें और जो अधिक पढ़ें तो उनका सौभाग्य बड़ा होगा, १६वर्ष से न्यून ब्रह्मचर्य कन्या कन्या लोग कभी न करें।"

~~इस अपरिपक्व वीर्य और अत्यन्तवीर्य~~

"जितने विघ्न रूप व्यवहार हैं उनको जब तक मनुष्य नहीं छोड़ता तब तक उसको विद्या कभी नहीं होती।"

"प्रथम विघ्न बाल्यावस्था में विवाह का करना सोई बड़ा विघ्न है क्योंकि शीघ्र विवाह करने से विषयी होगा और विषय ही की चिन्ता करेगा।"

"इस अपरिपक्व वीर्य और अत्यन्त वीर्य के नाश से बुद्धि बल पराक्रम तेज और धैर्य का नाश हो जाता है आलस्य रोग क्रोध और दुर्बुद्धि इत्यादि ये सब दोष उसमें हो जावेंगे फिर कैसे उसको विद्या हो सकती है, कभी न होगी।"

"दूसरा विद्या का नाशक विघ्न पाषाणादिक मूर्ति पूजन, ऊर्द्ध्व पुंड्र ~~त्रिपुंड्रादिक~~ त्रिपुंड्रादिक तिलक, एकादशी त्रयोदश्यादिक व्रत, काश्यादिक तीर्थों में विश्वास, रामकृष्ण नारायण, शिव, भगवती और गणेशादिक नामों से पाप नाश का विश्वास यह भी परमेश्वर की उपासना का बड़ा भारी विघ्न है।"

"क्योंकि विद्या का फल यही है कि परमेश्वर की आज्ञा पालन करना जो कि धर्म रूप है, परमेश्वर को यथावत् ~~अनकर~~ मानना, मुक्ति को होना, यथावत् व्यवहार और परमार्थ का धर्म से अनुष्ठान करना यही विद्या का फल है।"

"तीसरा विघ्न यह है कि माता पिता और आचार्यादिक पुत्र और कन्याओं को लाड़न में ही रखते हैं, कुछ शिक्षा व ताड़न नहीं करते, इससे भी विद्या का नाश हो जाता है।"

"चौथा विघ्न यह है कि गुरु पण्डित और पुरोहित ये तीनों विद्या तो पढ़ते नहीं, फिर वे हृदय से यही चाहते हैं कि मेरे चेले और मेरे यजमान मूर्ख ही बने रहें क्योंकि वे जो पण्डित हो जायेंगे तो हम लोगों का पाखण्ड उनके सामने न चलेगा। इससे हम लोगों की आजीविका नष्ट हो जायगी इसलिये वे सदा पढ़ने पढ़ाने में विघ्न ही करते हैं।"

"धनाढ्य और राजा लोग भी आलस्य और विषय सेवा में फंस जाते हैं इससे वे भी पढ़ना नहीं चाहते। धनाढ्य वा राजपुत्र पढ़ना भी चाहें तो वैरागी आदि सम्प्रदायी और पण्डित लोग छल और कपट रखते हैं यथावत् पढ़ाते नहीं।

यहाँ तक वे छल और विघ्न करते हैं कि चेला और पुत्र वा बन्धु पुत्र भी विद्यावान् न हो जाय क्योंकि उनकी प्रतिष्ठा होने से मेरी प्रतिष्ठा नष्ट हो जायगी। इससे जो कुछ जानते भी हैं उसको छिपा रखते हैं। इसलिये विद्या का लोप आर्य्यावर्त्त देश में हो गया है।"

"पांचवा विघ्न यह है कि भङ्ग पीने, अफीम और मद्य पान करने से बहुत सा प्रमाद होता है, और बुद्धि भी नष्ट हो जाती है उससे भी विद्या का नाश होता है।"

"छठवां विघ्न यह है कि राजा और धनाढ्य लोगों द्वारा घाट मन्दिर व क्षेत्रों में सदावर्त्त विवाह व त्रयोदशाह, व्यर्थ स्थानों और बागों के रचने में बहुत धन नष्ट हो जाता है किन्तु गृहस्थ लोग जितना निर्बाह मात्र आवश्यक हो उतना ही स्थान रचें, विद्या प्रचार में किसी का धन नहीं जाता और विचार के न होने से गुणवान पुरुषों की प्रतिष्ठा भी नहीं होती किन्तु पाखण्डियों की होती है, उससे मनुष्यों का उत्साह भङ्ग हो जाता है।"

"सप्तम विघ्न यह है कि पांचवे वर्ष में के पुत्रों व कन्याओं को पाठशाला में पढ़ने के लिये नहीं भेजते, उनके ऊपर राजा का दण्ड न होने से भी विद्या का नाश होता है।"

"और विषय सेवन में अत्यन्त फंस जाते



हैं इससे भी विद्या का नाश होता है यह आठवां विघ्न विद्या का नाशक है इत्यादिक, और भी विद्या का नाश करने के विघ्न बहुत हैं।"

"जब सोलह वर्ष का पुरुष होय तब से लेके जब तक वृद्धावस्था न आवे तब तक व्यायाम करे, बहुत न करे किन्तु ४० बैठक करे और ३० वा ४० दण्ड करे, कुछ भीत खम्भे वा पुरुष के सेवन करे फिर लोट करे, उसको भोजन से एक घण्टे पहिले करे परन्तु दूध जो पीना होय तो अभ्यास के पीछे शीघ्र ही पीवे इससे शरीर में रोग न होगा जो कुछ खाया वा पीआ सो सब परिपक्व हो जायगा सब धातुओं की वृद्धि होती है तथा वीर्य्य की भी अत्यन्त वृद्धि होती है।"

"श्रोत्रियंश्छन्दोऽधीते" यह अष्टाध्यायी का सूत्र है, व्याकरण पठन से लेके वेद पठन तक जिसका पूर्ण पठन हो गया है उसको श्रोत्रिय कहते हैं।" [स॰ प्र॰, प्र॰ सं॰, समु॰ ३]।

"जब तक ब्रह्मचर्य्य की पूर्त्ति और विवाह का समय न होय तब तक उन बालकों को माता पिता ठीक सर्वथा रक्षा करें।" [स॰ प्र॰, प्र॰ सं॰, समु॰ २]।

अंगुष्ठ के मूल के नीचे तल नाम हथेली का जो मध्य है उसका नाम ब्राह्म तीर्थ है, कनिष्ठिका के मूल में रखा है उसका नाम प्राजापत्य तीर्थ है, अंगुलियों का जो अग्रभाग है उसका नाम देवतीर्थ

है, तर्जनी और अंगुष्ठ इन दोनों के मूल जो बीच है उसका नाम पितृतीर्थ है, आचमन समय में ब्राह्मतीर्थ से आचमन करे"।

"एक चतुष्कोण मिट्टी की वा तांबे की वेदि रचे ऊपर चौड़ी नीचे छोटी ऊपर चौड़ी नीचे छोटी ऊपर तो बारह अंगुल नीचे चार अंगुल रहे।"

"जीव पड़े होंय तो कुशाग्र से निकाल देवे। ऐसे ही संध्योपासन के पीछे नित्य दो बार अग्निहोत्र सब करें।"

"चार प्रकार के पदार्थ होम के लिये हैं, एक सुगन्ध गुण जिसमें होय जैसे कि कस्तूरी केशरादिक, दूसरा मिष्ट गुण जिसमें मिष्ठ गुण होय जैसे कि मिठो शर्करादिक, तीसरा जिसमें पुष्टि कारक गुण होय जैसा कि दूध घी।"

"और चौथा जिसमें रोग निवृत्ति कारक गुण होय जैसा कि वैद्यक शास्त्र की रीति से सोमलतादिक औषधियां लिखी हैं।"

"१६ वर्ष से न्यून कन्या का विवाह कभी न करना चाहिए और २५ वर्ष से न्यून पुरुषों का भी न करना चाहिये, और जो कोई इस बात व्यतिक्रम करे और १६ वर्ष से पहिले कन्याओं का विवाह करे और २५ वर्ष से पहिले पुरुषों का विवाह करे उसको राजा दण्ड दे, उनके माता पिता को भी और जो कोई अपने सन्तानों को



पाठशाला में पढ़ने के लिये न भेजे उनको भी राजा दण्ड देवे"

"युक्ति पूर्वक विद्या बल से ही वीर्य की रक्षा करनी चाहिए अन्यथा वीर्य की रक्षा कभी न होगी विद्या भी न होगी, जब विद्या न होगी तब कुछ भी सुख न होगा, उसका मनुष्य शरीर धारण करना भी पशुवत हो जायगा।" [स॰ प्र॰, प्र॰ सं॰, समु॰ ३]।

"पुरुषों और कन्याओं का ब्रह्मचर्याश्रम और विद्या जब पूरी हो जाय तब जो देश का राजा होय और अन्य जितने विद्वान लोग वे सब उनको उनको यथावत परीक्षा करें, जिस पुरुष व कन्या में श्रेष्ठ गुण जितेन्द्रियता, सत्यवचन, निरभिमानता, उत्तम बुद्धि, पूर्ण विद्या, मधुरवाणी, कृतज्ञ कृतज्ञता, विद्या और गुण के प्रकाश में अत्यन्त प्रीति, होय, जिसमें काम क्रोध, लोभ मोह भय शोक कृतघ्नता छल, कपट, ईर्ष्या, द्वेषादिक दोष न होवें, पूर्ण कृपा से सब लोगों का कल्याण चाहे, उसको ब्राह्मण का अधिकार देवें।"

"और यथोक्त पूर्वोक्त गुण जिसमें होंय परन्तु विद्या कुछ न्यून होय, शूरवीरता, बल, पराक्रम और पराक्रम वाला, जो ब्राह्मण भया उससे अधिक होंय हो उसको क्षत्रिय करे।"

"जिसको थोड़ी किंचित सी विद्या होवे परन्तु व्यापारादिक व्यवहारों में नाना प्रकारों

प्रकार के शिल्पों में देश देशान्तर से पदार्थों को ले आने और ले जाने में चतुर होवे और पूर्वोक्त जितेन्द्रियतादिक गुण भी होवें परन्तु अत्यन्त मूर्ख भी होवे उसको वैश्य करना चाहिये।"

"जो पढ़ने लगा, जिसको शिक्षा भई भी भई परन्तु कुछ भी विद्या नहीं आई उसको शूद्र बनाना चाहिये। इसी प्रकार से कन्याओं की भी व्यवस्था करनी चाहिये।"

"विवाह में बहुत धन का नाश करना, अनुचित ही है क्योंकि यह धन व्यर्थ हो जाता है, इससे बहुत राज्य नष्ट हो गये और वैश्य लोगों का भी विवाह में धन के व्यय से दिवाला निकल जाता है, सब लोगों का धन का मिथ्या व्यय करना अनुचित है, इससे विवाह में धन का नाश कभी न करना चाहिये।"

"स्त्री के शरीर से पुरुष का शरीर लम्बा होना चाहिये, हाथ के कन्धे तक स्त्री का शिर आवे, उससे अधिक स्त्री का शरीर न होना चाहिये न्यून होय तो होय अन्यथा गर्भ स्थिर न रहेगा और वंशच्छेद भी हो जाय तो आश्चर्य नहीं।"

"रजस्वला स्त्री के साथ ४ दिन तक सङ्ग करने का निषेध है।"

"एक व्यभिचारिणी स्त्री अथवा वेश्या बहुत पुरुषों को वीर्य के नाश से निर्बल कर देती है इससे एक पुरुष के लिये एक स्त्री कथा था। है अर्थात् बहुत है, एक स्त्री के साथ भी वीर्य का सर्वथा नाश करना उचित नहीं, क्योंकि वीर्य के नाश से पूर्वोक्त सब दोष हो जायेंगे इससे विवाहिता के साथ भी वीर्य का नाश बहुत न करना चाहिये केवल सन्तानोत्पत्ति के लिये वीर्य का दान करना चाहिये अन्यथा नहीं।"

"परन्तु बालकों से भी बुरा काम करते हैं, यह बड़ा आश्चर्य है कि स्त्री का काम पुरुषों से लेते हैं इनको तो अत्यन्त भ्रष्ट बुद्धि सज्जनों को जाननी चाहिये।"

"जब जीवात्मा बाहर व्यवहार करने को चाहता है तब बहिर्मुख होता है, मन और इन्द्रियों को भी बहिर्मुख करता है और जीव भी नेत्र ललाट और श्रोत्र के ऊपर के अङ्गों में विहार करता है जैसे कि सूर्य उदय होकर ऊपर विहार करता है वैसे जीव भी जब सोना चाहता है तब हृदय पर्यन्त नीचे के अङ्गों में चला जाता है, रात्रि की नाईं अन्धकार हो जाता है, बिना अपने स्वरूप के किसी पदार्थ को नहीं देखता जैसे कि सूर्य जब अस्त हो जाता है तब अन्धकार होने से कुछ नहीं देख पड़ता है, ऐसे ही जीव के ऊपर आने और नीचे जाने का व्यवहार उसका संधान दोनों संध्याकाल में करे इसके संधान करने से परमेश्वर पर्यन्त का कालान्तर में मनुष्यों को बोध हो जाता है, और जीव का

कभी नाश नहीं होता, इससे इसका नाम आदित्य है।"

"जो पुरुष रजस्वला स्त्री से समागम करता है उसकी बुद्धि बल तेज नेत्र और आयु ये पांच नष्ट हो जाते हैं।"

"एक प्रहर रात रहे तब सब मनुष्य उठें उठके प्रथम धर्म का विचार करें।"

"उठके मल मूत्रादि का त्याग करें, हस्तपाद प्रक्षालन करें, फिर जो वृक्ष दूध वाले होवें, उनसे दन्त धावन करें अथवा खैर के के चूर्ण से युक्त करके दन्त धावन से दांतों का मल और स्नान करें, सूर्योदय से पहिले २ वा दो कोस भ्रमण करें, एकान्त में जाके सन्ध्योपासन जैसा कि लिखा है वैसा करे, सूर्योदय के पीछे घर में आके जैसा जिस वर्ण का व्यवहार पूर्वक लिखा है वैसा करे, जब तक प्रहर दिन न चढ़े, तब तक दूसरे प्रहर के प्रारम्भ में तर्पण बलिवैश्वदेव अतिथि सेवा करके भोजन करे।"

"चार या पांच घड़ी दिन रहे तब सब कार्यों को छोड़ के भोजन के लिये जावे पहिले शौच स्नानादिक क्रिया कर तदनन्तर बलिवैश्वदेव फिर अतिथि सेवा करके भोजन करे, भोजन करके फिर भी सन्ध्योपासन के लिये एकान्त में चला जाय, सन्ध्योपासन करके फिर अग्निहोत्र-स्थान में जाके अग्निहोत्र करे, जब जब अग्निहोत्र



करे तब तब स्त्री के साथ ही करे।

"निदान एक प्रहर रात तक व्यवहार करे फिर सोवे, दो प्रहर अथवा डेढ़ प्रहर तक, फिर उठके वैसे ही नित्य क्रिया करे, सो मध्य रात्रि के मध्य दो प्रहर में जब जब वीर्य दान करें उसके पीछे कुछ ठहर कर के दोनों स्नान करें पीछे अपनी शय्या में पृथक पृथक जाके सोवें, जो स्नान न करेंगे तो उनके शरीर में रोग हो जायेंगे क्योंकि उससे बड़ी उष्णता होती है इसलिये स्नान करने से वह विकार न होगा वीर्य और तेज बढ़ेगा।"

"मनु भगवान का वचन प्रमाण है। "भोजनं हि गृहस्थानां सायं प्रातर्विधीयते स्नानं मैथुनी स्मृतम्"। इसका अर्थ यह है कि दो बेर गृहस्थ लोगों को भोजन करना चाहिये, सायं और प्रातःकाल जो मैथुन करे तो पीछे स्नान अवश्य करे।"

"दो घड़ी रात से लेके सूर्योदय पर्यन्त प्रातः सन्ध्या के काल का नियम है तथा एक आध घड़ी दिन से लेके जब तक तारा न निकलें तब तक सायं सन्ध्या काल का नियम है।"

"जो प्रातः और सायंकाल संध्या नहीं करता उसको श्रेष्ठ द्विज लोग सब द्विज कर्माधिकारों से निकाल देवें अर्थात यज्ञोपवीत को तोड़ के शूद्र कुल में कर देवें; वह केवल सेवा ही करे जो शूद्र का कर्म है।"

"कर्म से उपासना और उपासना से ज्ञान श्रेष्ठ होवे ऐसी बुद्धि सदा रक्खें।"

"खुशामदी लोभी के मनुष्यों ने राजाओं और धनाढ्यों की मति भ्रष्ट कर दी है जो बुद्धिमान राजा और धनाढ्य लोग हैं इस प्रकार के मनुष्यों को पास भी नहीं बैठने देते।"

"द्विज कुल में दो बार विवाह का होना उचित नहीं"।

"सब मनुष्यों के बीच में स्त्री और पुरुष को जो मूर्ख होय उनका यज्ञोपवीत भी हुआ होय तो उसको तोड़ के शूद्र कुल में कर दो"

"जब कोई विधवा होय तब छः पीढ़ी अथवा गोत्र और जाति में देवर अथवा ज्येष्ठ जो सम्बन्ध से होय उससे विधवा का पाणिग्रहण होना चाहिये परन्तु स्त्री की इच्छा से, जब स्त्री का पति मर जावे और मरने का शोक भी निवृत्त हो जावे"

"जो स्त्री अक्षत योनि अर्थात् विवाह तथा जाने आने मात्र व्यवहार तो हुआ हो परन्तु पुरुष से समागम न हुआ होय तो पीनर्भव पुरुष अर्थात् विधवा के नियोग से जो उत्पन्न भया होय उसके साथ उस विधवा का विवाह होना उचित है।"

"एक यह भी व्यवहार है इसको भी जानना चाहिए कि अपने शरीर से पुत्र न होवे अर्थात् रोग से वीर्य हीन हो गया होय अथवा पीछे नपुंसक



हो गया होय तो अपने स्वजाति के पुरुष से वीर्य लेके पुत्रोत्पत्ति कर लेवे परन्तु धर्म से व्यभिचार से नहीं।"

"जो स्त्रियों को अत्यन्त बन्धन में रखते हैं यह भी बड़ा भ्रष्ट काम है क्योंकि इससे स्त्रियों को बड़ा दुःख होता है, श्रेष्ठ पुरुषों का तो दर्शन भी नहीं होता और नीच पुरुषों से भ्रष्ट हो जाती हैं, देखना चाहिये कि परमेश्वर ने तो सब जीवों को स्वतंत्र रचा है और उनको मनुष्य लोग बिना अपराध से बन्धन में रख देते हैं, वे बड़ा पाप कर्म करते हैं सो इस बात को सज्जन लोग कभी न करें यह बात मुसलमानों के राज्य से प्रवृत्त भई है, जैसे नयी, कौन्ती, गान्धारी और द्रौपदी द्रौपद्यादिक स्त्रियां राज्य सभा में, जहां कि राजा लोगों की सभा होती थी, वार्ता और संभाषण करती थीं, गार्गी और मैत्रेयी आदिक ऋषि लोगों की स्त्रियां भी सभा में शास्त्रार्थ करती थीं, यह बात महाभाष्य और बृहदारण्यक उपनिषद् में लिखी है इसको अवश्य करना चाहिये, मुसलमान लोगों का जब राज्य भया था तब किसी की कन्या वा स्त्री को मुसलमान पकड़ लेते वा भ्रष्ट कर देते थे, उसी दिन से श्रेष्ठ आर्यावर्त देशवासी लोग स्त्रियों को घर में रखने लगे, सो इस बात को छोड़ ही देना चाहिए क्योंकि इस व्यवहार में सिवाय दुःख के सुख कुछ नहीं, जैसे दाक्षिणात्य लोगों की स्त्रियां वस्त्र धारण

करती है वैसा ही पहिले था क्योंकि कभी वस्त्र अशुद्ध नहीं रहता, सब दिन जैसे पुरुषोंके वस्त्र शुद्ध रहते हैं, इससे इस प्रकार वस्त्र धारण करना उचित है।" [स.प्र. प्र.सं., समु.५]।

"विना तप के अन्तःकरण शुद्ध नहीं होता और इन्द्रियों का जय भी नहीं होता इससे तप अवश्य करना चाहिए"।

"जब तप से मन और इन्द्रिया सब वशी-भूत हो जांय तब आहवनीय, गार्हपत्य, दक्षिणात्य सभ्य और आवसथ्य यह पांच प्रकार का अग्नि होता है और वे तान अर्थात् इष्टियों की सामग्री और अग्नि होत्र की सामग्री और उनकी बाह्य वाह्य क्रिया को छोड़ दे, क्यों कि जितनी वाह्य क्रिया हैं वे मन की शुद्धि के लिये हैं, जब मन शुद्ध हो जाय तब उनके करने का कुछ प्रयोजन नहीं किन्तु भीतर की जो क्रिया अर्थात् योगाभ्यास और विचार इन्हीं को करे।"

"अब संसर के व्यवहार और अग्निहोत्रादिक वाह्य क्रियाओं जिनमें उपवीत, निवीति, प्राचीना-वीति, यज्ञोपवीत से क्रिया करनी होती है, उन अग्निहोत्रादिक वाह्य क्रिया क्रियाओं को तो छोड़ दिया और कहीं विद्या से प्रतिष्ठा करानी, उसको नहीं छोड़ा, यज्ञोपवीता-दिक का रखना उसको व्यर्थ ही है इसमें यह



प्रमाण है। प्राजापत्यां निरूप्येष्टिं तस्यां सर्व-वेदसं हुत्वा ब्राह्मणः प्रव्रजेत॥ यह यजुर्वेदके ब्राह्मण की श्रुति है, इसका यह अभिप्राय है कि प्राजापत्य इष्टि को करके उसमें सर्ववेद सर्ववेदस विद्लाभे जो जो यज्ञोपवीतादिक वाह्य चिह्न प्राप्त हुये थे उन सभी को हुत्वा त्यक्त्वा अर्थात् छोड़ के ब्राह्मण विद्या ज्ञानवान तथा वैराग्यादिक गुण वाला "परिव्रजेत परितः सर्वतः व्रजेत" सब संसार के बंधनों बन्धनोंसे मुक्त हो के संन्यासी होजाय।"

"ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत्।
अनपाकृत्य मोक्षन्तु सेवमानो व्रजत्यधः॥२३॥
तीन ऋण अर्थात् ऋषि, पितृ और देव ऋण॥ इनको उतार करके मोक्ष के लिये संन्यास में चित्त प्रविष्ट करे और जो इन ऋणों को न उतार करके मोक्ष की इच्छा करता है सो नीचे गिर पड़ता है, उसको मोक्ष प्राप्त नहीं होता।"

"यदहरेव विरजेत तदहरेव प्रव्रजेद्वना द्वा गृहाद्वा, ब्र१, ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेत॥२॥ यह यजुर्वेद के ब्राह्मण की श्रुति है, इसका यह अभिप्राय है कि जिस दिन पूर्ण वैराग्य होय उसी दिन संन्यासी हो जाय वानप्रस्थाश्रम अथवा गृहाश्रम से, और जब पूर्ण विद्या होय पूर्ण वैराग्य और पूर्ण ज्ञान होय और विषय

भोग की इच्छा कुछ भी न होय तो ब्रह्मचर्याश्रम से भी संन्यास ले लेवे तो भी कुछ दोष नहीं।"

"जिस पुरुष को विद्या, ज्ञान, वैराग्य, पूरी जितेन्द्रियता होय और विषय भोग की इच्छा न होय, उसी का संन्यास लेना उचित है।"

"संन्यासी परमेश्वर के सिवाय किसी पदार्थ से मोह न करे।"

"कुसुम्भा रंग से रंगे वस्त्र पहिरे और गेरू वा मृत्तिका के रंगे नहीं अथवा श्वेत वस्त्र धारण करे।"

"एक बार भिक्षा करे भिक्षा में अत्यन्त आसक्त न होवे क्योंकि जो भोजन में आसक्त होगा सो विषयों में भी आसक्त होगा।"

"जब गांव में धूम न दीख पड़े, मूसल वा चक्की का शब्द न सुन पड़े, किसी के घर में अंगार न देख पड़े, सब गृहस्थ लोग भोजन कर चुकें और भोजन करके पत्तों और सकोरे बाहर को फेंक देवें, उस समय संन्यासी गृहस्थ लोगों के घर में भिक्षा को जाय के वास्ते नित्या जाय और जो ऐसा कहते हैं कि हम पहिले ही भिक्षा करेंगे यह उनका पाखण्ड ही जानना, क्योंकि इससे गृहस्थ लोगों को पीड़ा होती है।"

"प्राणायामादिक प्रदर्शन विद्या



जो कोई नहीं जानता उसको संन्यास ग्रहण का फल नहीं होता, उसका संन्यास ग्रहण ही व्यर्थ है।" [स॰ प्र॰ प्र॰ सं॰ समु॰ ५]।

"ब्राह्मण क्षत्रिय व वैश्यों के पुत्र दुष्ट वा कन्या मूर्ख हों हो जायें तब उनको शूद्र कुल में रख दें और शूद्रादिकों में जब द्विजत्व अधिकार के योग्य होवें तब यथा योग्य द्विज का अधिकार देवें अर्थात् द्विज बना देवें, तब जिस ब्राह्मण क्षत्रिय वा वैश्य के पुत्र वा कन्या एक, दो तीन वा जितने शूद्र हो गये होंय उनके बदले पुत्र व कन्याओं को राजा गिन रखे देवे तथा शूद्रादिकों को भी।"

"वेदपाठी ब्रह्मचारी वानप्रस्थ और संन्यासी इनको साक्षी करने से पढ़ना, पढ़ाना तप और विचार में विघ्न होगा इससे इनको साक्षी न करना चाहिये।"

"रसोई आदिक सेवा सब लोगों को शूद्र ही करे।"

"शूद्र ही सब कर देगा और खिलावे पिलावेगा परन्तु सब पदार्थ और सब पात्रादिक ब्राह्मणादिकों के होवें शूद्र के घर के नहीं।" [स॰ प्र॰ प्र॰ सं॰, समु॰ ६]।

इससे देव लोक की ~~भाषा~~ संस्कृत भाषा नहीं, और जब ब्रह्मादिकों की भाषा संस्कृत नहीं तो आर्यावर्त देशवालों की कैसे होगी? कभी नहीं परन्तु

ऐसा जाना जाता है कि आर्यावर्त्त देश में पहिले पठन पाठन की प्रवृत्ति अधिक थी। सब ऋषि मुनि और राजा लोग आर्यावर्त्त वासी लोगों ने परम्परा से संस्कृत पढ़ा और पढ़ाया है, इससे आर्यावर्त्त देश की भी भाषा संस्कृत नहीं। जो मुसलमान लोग इसको जिन्न भाषा कहते हैं सो केवल ईर्ष्या से ऐसे कहते हैं, जैसे कि आर्यावर्त्त देशवासियों का नाम ईर्ष्यावश हिन्दू रख दिया सो यह संस्कृत जिन्न भाषा रखा दिया भी नहीं क्योंकि जिन्न तो भूत प्रेत पिशाचों ही का नाम है। भूत प्रेत पिशाच होते ही नहीं और जो लोकलोकान्तर में होते होंगे तो लोकलोकान्तर में होते होंगे, यहां नहीं, फिर उनकी भाषा यहां कैसे आ सकेगी?"

"यह देवलोगों की भाषा न लोगों की भाषा नहीं, क्योंकि, 'बृहस्पति: प्रवक्ता इन्द्रोऽध्येता' यह महाभाष्य का वचन है, इन्द्र ने बृहस्पति से संस्कृत पढ़ी और बृहस्पति ने अङ्गिरा प्रजापति से, उनने मनु से, मनु ने विराट् से, विराट् ने ब्रह्मा से, ब्रह्मा ने हिरण्यगर्भ हिरण्यगर्भादिक देवों से, उनने ईश्वर से, जो देवलोगों की भाषा होती तो वे क्यों पढ़ते पढ़ाते क्यों कि देश भाषा तो व्यवहार से परस्पर आ जाती है।"



"अग्नि, वायु, आदित्य और अङ्गिरा सृष्टि के आदि में भये थे। उनने वेद पाये, उनसे ब्रह्मा ने पढ़े, विराट् से मनु ने, मनु से दश प्रजापतियों ने पढ़े और उनसे प्रजा में फैल गये।"

"ईश्वर ने आकाशवाणी की नाईं सब शब्द, सब मन्त्र उनके स्वर, अर्थ और सम्बन्ध भी सुना दिये, इससे वेदों का नाम श्रुति रक्खा है ईश्वर अन्तर्यामी है उसने हृदय में वेदों का प्रकाश कर दिया फिर उन्हों ने ग्रन्थों पर प्रकाश कर दिये"।

"जैसा जगत का संयोग वियोग होता है वैसे वेद विद्या का संयोग व वियोग कभी नहीं होता।"

"वेद के पुस्तक और पठन पाठन जबतक जगत रहेगा तब तक वेद की पुस्तक और पठन पाठन भी रहेंगे, जब जगत नष्ट होगा उसके साथ ये तीन भी नष्ट होंगे परन्तु वेद नष्ट न होंगे क्यों कि वह विद्या परमेश्वर की है, जैसे परमेश्वर नित्य है वैसे उसके विद्यादिक गुण भी नित्य हैं।"

"वेद अपौरुषेय और पौरुषेय भी हैं क्यों कि पुरुष देहधारी जीव का नाम है और पूर्ण के होने से परमेश्वर का भी, अपौरुषेय तो इससे हैं कोई देहधारी जीव की रचना

नहीं है और पौरुषेय इस वास्ते कि पूर्ण पुरुष जो परमेश्वर उसने रचा है इससे पौरुषेय भी हैं।"

"वेदेषु जगतो विस्तारो नाम विस्तृता बुद्धिर्यस्या स वेदव्यासः॥ व्यासजी ने वेदों को पढ़ के और पढ़ाये हैं, जिससे सब जगत में वेद का पठन और पाठन फैल गया, और उनकी बुद्धि वेदों में विशाल थी कि यथावत् शब्द अर्थ और सम्बन्ध से वेदों को जानते थे इससे इनका नाम वेद व्यास रक्खा गया पहिले इनका नाम कृष्णद्वैपायन था।"

"सब देश भाषाओं का मूल संस्कृत है क्यों कि संस्कृत जब बिगड़ती है तब अपभ्रंश कहाती है अपभ्रंश से देश भाषा होती है।"

"जीव जो पाप करता है सो अपनी मूर्खता ही से करता है वैसा ही दुःख भोगता है।"

"जीव को यहाँ तक अधिकार दिया है कि अणिमादिक सिद्धि, त्रिकाल दर्शन और आप जीव ईश्वर संयोग से अनन्त सुख को पा सकता है।"

"प्राण जिससे ऊर्ध्व चेष्टा करता है अपान जिससे अधो चेष्टा करता है, व्यान जिससे सब सन्धियों में चेष्टा करता है उदान जिससे जल और अन्न को कण्ठ से



भीतर भी आकर्षण कर लेता है समान जिस से नाभि द्वारा सब रसों को सब शरीर में व्याप्त कर देता है, नाग जिससे डकार लेता है, कूर्म जिससे नेत्र खोलता और मूंदता है, कृकल जिस से छींकता है, देवदत्त जिससे जम्भाई लेता है, धनञ्जय जो शरीर को पुष्ट करता है, ये पांच उप प्राण हैं ये दश एक ही हैं।"

~~स्थूल देह बाहर का है और~~

ये पांच मुख्य प्राण हैं, नाग जिससे डकार लेता है कूर्म जिससे नेत्र खोलता और मूंदता है कृकल जिससे छींकता है देवदत्त जिससे जंभाई लेता है, धनञ्जय जो शरीर को पुष्ट करता है, ये पांच उपप्राण हैं, ये दश एक ही हैं।"

"स्थूल देह बाहर का है और जिससे गाढ़ निद्रा होती है, सत्व रज और तमो गुण मिलके प्रकृति कहाती है जिसका नाम ~~अव्यक्त~~ है, परम सूक्ष्म भूत और प्रधान भी है यह कारण शरीर कहलाता है व्यापक के होने से सो सब प्राणियों का एक ही है, दोनों के बीच में मध्यस्थ लिंग शरीर है, एक मात्र जीव और परमात्मा ही चेतन है तीसरा कोई नहीं सो परमेश्वर विभु व्यापक सर्वत्र एक रस, जहाँ जहाँ लिंग शरीर में विशिष्ट जीव रहता है वहां २ परमेश्वर ही पूर्ण है सो लिंग शरीर में उसका सामान्य प्रकाश है और विशेष प्रकाश चेतन

जीव का ही है जैसे दर्पण में सूर्य का विशेष प्रकाश होता है, सो परमेश्वर का सदा संयोग रहता है, वियोग कभी नहीं इससे परमेश्वर के अन्वय होने से यह चेतन नहीं है वह जीव कहलाता है क्यों कि लिंग शरीर से युक्त जीव स्वर्ग नरक, जन्म, मरण और मरण इत्यादिकों में भ्रमण करता है परन्तु परमेश्वर निश्चल है उसके साथ भ्रमण नहीं करते हैं और उसके गुण दोषों के भोग वा संगी कभी नहीं होते हैं, कारण, शरीर के ज्ञान लोभ और क्रोधादिक गुण जीव में आते हैं और स्थूल शरीर के शीतोष्ण क्षुधा तृषादिक गुण भी जीव में आते हैं, क्यों कि दोनों शरीरों का भी जीव सेवा करता है।"

"जगत में सूर्य चन्द्र, पृथिव्यादिक भूत वृक्षादिक स्थावर और मनुष्यादिक चर इनका रचन क्रम लोग देख के तथा धारण प्रलय देख के आश्चर्य पूर्वक, ईश्वर की शक्ति को अनन्त मानते हैं।" [स॰प्र॰, प्र॰सं॰, समु॰ 6]।

"साठ परमाणु मिलके एक अणु रचा, दो अणु से एक द्वयणुक और तीन द्वयणुक से एक त्रसरेणु।"

"इस पृथिवी के चारों ओर वायु अधिक है तथा वायु में अन्य तत्व भी मिले हुए देख



पड़ते हैं और वह वायु 48 वा 50 कोस तक अधिक है, ऊपर थोड़ा है।"

"वायु के परमाणु का यह देखने में आता है नीचे ऊँचे और सम देश में गमन करने वाले परमाणु हैं। पृथिवी और जल के परमाणु अधोगामी हैं। अग्नि के परमाणु ऊर्ध्वगमन करने वाले हैं।"

"लिंग शरीर और स्थूल शरीर का संयोग से प्रकट का जो होना उसका नाम जन्म है और लिंग शरीर तथा स्थूल शरीर के वियोग होने से अप्रकट का जो होना उसका नाम मरण है। सो इस प्रकार से होता है कि जीव अपने संस्कारों से घूमता हुआ जल वा कोई औषधि में अथवा वायु में मिलता है फिर जैसा जिसके कर्मों का संस्कार अर्थात सुख वा दुःख जितना जिसको अवश्य होना है परमेश्वर की आज्ञा के अनुकूल वैसे स्थान और वैसे ही शरीरों में मिलके गर्भ में प्रविष्ट होता है।"

छः विकार वाला अस्ति नाम शरीर है, 1. जायते नाम जन्म का होना, 2. वर्द्धते नाम बढ़ना 3. विपरिणमते नाम स्थूल का होना, 4. अपक्षीयते नाम क्षीण होना 5. विनश्यते नाम नष्ट होना अर्थात मृत्यु होना, ये छः विकार शरीर के हैं फिर जब मरण होता है तब स्थूल और लिंग शरीर का वियोग होता है सो स्थूल शरीर से लिंग शरीर निकल के बाहर

का जो वायु है उसमें मिलता है फिर वायु के साथ जहाँ तहाँ घूमता है, कभी सूर्य की किरणों के साथ ऊँचे और चन्द्र की किरणों के साथ नीचे आ जाता है अथवा वायु के साथ नीचे ऊपर और मध्य में रहता है फिर उक्त प्रकार से शरीर धारण कर लेता है।"

" जैसी व्यवस्था जीने और मरने में परमेश्वर ने रची है वैसी ही होती है सो वायु और सूर्य के आधार से सब जीवों को आना और जाना होता है तथा यही परमेश्वर की आज्ञा है।"

" क्यों कि परमेश्वर के रचे असंख्यात लोक हैं उनमें से जिन लोकों में सुख अधिक है और दुःख थोड़ा है उनको स्वर्ग कहते हैं तथा जिन लोकों में दुःख अधिक और सुख थोड़ा है उनको नरक कहते हैं, जिन लोकों में सुख और दुःख तुल्य हैं उनको मर्त्य लोक कहते हैं. इस प्रकार के स्वर्ग, मर्त्य और नरक लोक बहुत हैं उनमें भी अनेक प्रकार के स्थान और पदार्थ हैं कि जिनमें सुख व दुःख अधिक वा न्यून हैं सो इसी हेतु परमेश्वर ने सब प्रकार के स्थान और पदार्थ रचे हैं कि पापी, पुण्यात्मा और मध्यस्थ जीवों को यथावत् फल मिले।"

[स. प्र. प्र. सं., समु. ८]।

"जब जीव शरीर से पाप करते हैं वे वृक्षादिक स्थावर शरीर को प्राप्त होते हैं।"



" जब मुक्ति होने का कर्म करता है तभी उसको मुक्ति होती है अन्यथा नहीं। * प्रथम सृष्टि में कोई जीव पहिले ही जन्म में मुक्त हो गया होय इसमें कुछ आश्चर्य नहीं, उसके पीछे जो कोई मुक्त भया होगा वा होता है और होवेगा सो बहुत जन्म में ही होगा।"

"आदि सृष्टि में गर्भवास से उत्पत्ति नहीं भई थी, और किसी की बाल्यावस्था भी न थी किन्तु सब स्त्री पुरुषों की युवावस्था ही ईश्वर ने रची थी। फिर वे उस समय अच्छा वा बुरा नहीं जानते थे जहाँ जिसका नेत्र अथवा बुद्धि बुद्धयादिक जिस वाह्य पदार्थ में युक्त भए उसको एकटक देखते थे परन्तु यह अच्छा वा बुरा ऐसा नहीं जानते थे, परन्तु प्राण शरीर अथवा इन्द्रिय इनमें चेष्टा गुरा है ऐसा नहीं जानते थे कि ऐसी चेष्टा करनी वा न करनी, फिर चेष्टा होने लगी वाह्य पदार्थों के साथ स्पर्शादिक व्यवहार भी होने लगे, उनमें से किसी ने पत्ता फूल व घास स्पर्श किया वा जीभ के ऊपर रखवा तथा दांतों से चबाने लगे, उसमें से कुछ भीतर चला गया उसको देखके दूसरा भी ऐसा करने लगा, फिर करते २ व्यवहार बढ़ता चला तथा संस्कार भी हो चले, होते २ मैथुनादिक व्यवहार भी होने लगे, सो पांच वर्ष तक उस समय किसी को पाप पुण्य भी नहीं लगता था, ऐसे ही आजकल भी पांच वर्ष तक बालकों को पाप पुण्य नहीं लगता, फिर

व्यवहार करते करते अच्छा बुरा भी कुछ २ जानने लगे, फिर परस्पर उपदेश भी करने लगे कि यह अच्छा है यह बुरा है और परमेश्वर ने भी उक्त पुरुषों के द्वारा वेदविद्या का प्रकाश किया।"

"यज्ञ करने में जिसको अत्यन्त प्रीति ऋषि नाम यथार्थ मंत्रों के अभिप्राय जानने वाले, देव नाम महादेव और इन्द्रादिक दिव्य गुण वाले, चारो वेद ज्योतिष शास्त्र चन्द्रादिक ज्योति, लोक वत्सर काल और सूर्य लोक, पितर जो कि पिता की नाई सब मनुष्यों का हित करने वाले और पितृलोक में रहने वाले, साध्य जो अभिमान हठादिक दोष रहित होके धर्म और विद्यादि गुणों को सिद्ध करने वाले तथा नारायण और वैकुण्ठादिक विष्णु आदिक देव जो वैकुण्ठादिक में रहते थे, जो मनुष्य सत्वगुण से युक्त ऐसे कर्म करते हैं उनको ऐसी गति होती है।"

"ब्रह्मा ब्रह्म ज्ञान पर्यन्त विद्या का जानने वाला अथवा ब्रह्म लोक का अधिष्ठाता और उस लोक को प्राप्त होने वाले प्रजापति और विश्व सृज जो कि धर्म और विद्या से सब का पालन करने वाले वा सिद्ध जो कि परमाणु के संयोग वा वियोग करने वाले और उस विद्या के जानने वाले अथवा प्रजापति लोक के अधिष्ठाता वा उनको प्राप्त होने वाले धर्म, महान बुद्धि, अव्यक्त नाम प्रकृति, यह सत्व गुण की उत्तम गति है, यहाँ से आगे कर्म और



उपासना का कोई फल व भोग नहीं है, सिवाय परमेश्वर के।"

"दुःखों की अत्यन्त निवृत्ति जो निवृत्ति उसको मोक्ष कहते हैं कि सब दुःखों से छूट जाना और सदा आनन्द में परमेश्वर को प्राप्त होके रहना, फिर लेशमात्र भी ~~सम्बन्ध~~ दुःख का सम्बन्ध कभी नहीं होता, सो केवल एक परमेश्वर के आधार में वह जीव रहता है और किसी का सम्बन्ध उसको नहीं होता सो परमेश्वर के योग से उस जीव में सर्वज्ञता त्रिकाल ज्ञान, सब पदार्थों का गुण और दोष इनका सत्य २ बोध भी सदा रहता है।"

"परमेश्वर जब सृष्टि रची है कि जब तक संसार का ~~अत्यन्त~~ प्रलय ~~होगा तब~~ होगा तब भी वे मुक्त जीव आनन्द में रहेंगे जब अत्यन्त प्रलय होगा तब कोई न रहेगा, ब्रह्म का सामर्थ्य रूप और एक परमेश्वर के बिना, सो अत्यन्त प्रलय तब होगा जब सब जीव मुक्त हो जायेंगे बीच में नहीं, सो अत्यन्त प्रलय बहुत दूर है, संभव मात्र होता है कि अत्यन्त प्रलय भी होगा, बीच में अनेक बार महा प्रलय होगा और उत्पत्ति भी होगा।"

[स॰ प्र॰, प्र॰ सं॰, समु॰ ८]।

देखना चाहिए कि मुसलमान वा अंग्रेज से छूने में दोष दोष मानते हैं और मुसल्मानों वा अंग्रेज देश की स्त्री से संग करते हैं वा अंग्रेज देश को और अपने

पास घर में रख लेते है, उससे कुछ भेद नहीं रहता,
यह बड़े अन्धकार की बात है कि मुसल्मान
और अंग्रेज में जो भले आदमी हैं
उनसे तो छूत मानना और वेश्यादिकों में
छूत नहीं मानना, यह केवल युक्ति शून्य बात
है।"

"भक्ष्याभक्ष्य दो प्रकार ~~का~~ के होते हैं, एक वैधक
शास्त्र की रीति से दूसरा धर्म शास्त्र की रीति से, देश
काल वस्तु और अपने शरीर की प्रकृति, उनसे अनुकूल
विचार करके भक्षण करना चाहिये अन्यथा नहीं
जिससे बल बुद्धि पराक्रम और शरीर में नैरोग्य बढ़े,
वैसा पदार्थ भक्ष्य है सोई उक्त वैधक शास्त्र में
लिखा है और "अभक्ष्यो ग्राम्य शूकरोऽभक्ष्यो
ग्राम्य कुक्कुटः" इत्यादिक धर्म शास्त्र से
अभक्ष्य का निर्णय करना, क्योंकि गांव का
सूअर और मुर्गा ~~मल ही खाता है, उसी का परिणाम~~
मांस है प्रायः मल ही खाता है उसी का परिणाम
मांस होगा, उसके खाने से शरीर में दुर्गन्ध
~~तथा~~ दुर्गन्ध होगा उससे रोगोत्पत्ति ~~सम्भव~~
है का होना सम्भव है और चित्त भी अप्रसन्न हो
जायगा वैसा ही धर्म शास्त्र की रीति से भक्ष्य
अभक्ष्य तथा जितने मनुष्यों के उपकारक पशु हैं,
उनका मांस अभक्ष्य।"

परन्तु मनुष्य लोगों को यह चाहिये कि



गाय बैल भैंस, छेरी भेड़ और ऊंट आदिक पशुओं
को कभी न मारें, क्योंकि इन्हीं से सब मनुष्यों की
आजीविका चलती है जितने दुग्धादिक पदार्थ होते हैं
वे सब उत्तम ही होते हैं और एक पशु से बहुत मनुष्यों
की आजीविका होती है मारने से जैसा सौ मनुष्यों की
~~तृप्ति होती है~~ मनुष्य तृप्त होती है होते हैं, उन गाय
आदिक पशुओं के बीच में से एक गाय की रक्षा से
दस हजार मनुष्यों की रक्षा हो सकती है इससे इन
पशुओं को कभी न मारना चाहिये। प्रश्नः- इन
पशुओं को के न मारने से पृथ्वी भर जायगी फिर
भी तो मनुष्यों को हानि होने लगेगी। उत्तरः- ऐसा
न कहना चाहिये क्योंकि व्याघ्रादिक प्राणी ~~पशु~~ उनको
मारेंगे और कितने ही रोगों से भी मरेंगे इससे
अत्यन्त नहीं होने पावेंगे और मनुष्यों के मारने से
घृतादिक पदार्थ और पशुओं की उत्पत्ति भी नष्ट हो
जाती है।"

"रसोई आदिक जो सेवा सो मूर्ख पुरुष जो
शूद्र उसी का अधिकार है।"

"भोजन में सब सब से अधिक पाखण्ड कान्य-
कुब्ज का है, क्यों कि जल भी पीते हैं तो जूते उतार के
हाथ पैर धो के पीते हैं, चौका दे के तब चने चबाते
हैं सो बड़े दुःख पाते हैं।"

नशा करना सब को वर्जित है परन्तु
औषध के हेतु कि रोग निवृत्ति होता होय

तो चौगुणा जल और मद्य ग्रहण करना सुश्रुतादिक वैद्यक शास्त्र में लिखा है।"

"ये दश समुल्लास शिक्षा के विषय में लिखे हैं आगे आर्यावर्त्तवासी मनुष्यों जैन, मुसल्मान और अंगरेजों के विषय में लिखेंगे आचार अनाचार अनाचार सत्यासत्य, मत मतान्तर के खण्डन और मण्डन के विषय में लिखेंगे इनमें से प्रथम समुल्लास में आर्यावर्त्तवासी मनुष्यों के मत मतान्तर के खण्डन और मण्डन के विषय में लिखा जायगा, दूसरे समुल्लास में जैनमत के खण्डन और मण्डन के विषय में लिखा जायगा, तीसरे समुल्लास में मुसलमानों के मत के विषय में खण्डन और मण्डन लिखेंगे और चौथे समुल्लास में अंगरेजों के मत के खण्डन और मण्डन के विषय में लिखा जायगा, सो जो देखना चाहे खण्डन और मण्डन की युक्ति उन चारों समुल्लासों में देखलें, दश समुल्लास तक खण्डन वा मण्डन नहीं लिखा है।"

[स.प्र. प्र. सं., स्मु ८१]

"सरस्वती जो गुजरात देश और पञ्जाब के पश्चिम भाग में नदी है उससे लेके नेपाल के पूर्व भाग की नदी से लेके समुद्र तक इन दोनों के बीच में जो देश है सो आर्य्यावर्त्त देश है और वे देव नदी कहाती हैं अर्थात दिव्य देश के प्रान्त भाग में होने से इनका नाम देव नदी है सो देव निर्मित देश है, इस देश का नाम आर्यावर्त कहते हैं।"



अर्थात दिव्य गुणों रीचत हैं।"

"इस देश में जिसका राज्य होता है वह दरिद्र होय तो भी धन से पूर्ण हो जाता है इसी हेतु इसका नाम आर्यावर्त्त है आर्य्य नाम श्रेष्ठ मनुष्य और श्रेष्ठ पदार्थ इनसे युक्त अर्थात आवर्त है इस हेतु इस देश का नाम आर्यावर्त्त कहते हैं।"

"एतद्देश प्रसूतस्य सकाशादग्र जन्मनः।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां पृथिव्यर्स्व मानवाः॥ मनु"

इस देश में अग्र जन्मा नाम सब श्रेष्ठ गुणों से सम्पन्न जो पुरुष होवे उससे सब भूगोल की पृथिवी के मनुष्य शिक्षा अर्थात विद्या तथा संसार के सब व्यवहारों का यथावत विज्ञान करें, इससे व जाना जाता है कि प्रथम इसमें मनुष्यों की सृष्टि भई थी पीछे सब द्वीपान्तर में भी सब मनुष्य फैल गये।"

"सब देश भाषाओं का मूल जो संस्कृत सो आर्यावर्त्त ही में सदा से चला आता है आजकाल कल भी कुछ २ देखने में आता है परन्तु फिर भी सब देशों से संस्कृत का प्रचार अधिक है, जर्मनी और विलायत आदिक देशों में संस्कृत के पुस्तक इतने नहीं मिलते जितने कि आर्यावर्त्त देश में मिलते हैं और जो किसी देश में संस्कृत के थोड़े बहुत पुस्तक होंगे सो आर्यावर्त्त ही से लिए होंगे इसमें कुछ भी सन्देह नहीं, सो इस देश से भिन्न देश वालों ने पहिले विद्या ग्रहण की थी उससे यूनान देश, उससे रूम, फिर

फिर स्पेन से फिरंसा स्थान आदि में विद्या फैली है परन्तु संस्कृत के बिगड़ने से ग्रीक, लाटिन, अंगरेज और अरब देश वालों की भाषा बन गई है सो इनमें कुछ अधिक लिखना आवश्यक नहीं क्योंकि इतिहासों के पढ़ने से बोले सब जानते हैं और पता भी ऐसा ही मिलता है, एक गोल्डस्टकर साहेब ने पीहले ऐसा ही निश्चय किया है कि जितनी विद्या वा मत फैले हैं भूगोल में वे सब आर्यावर्त्त ही से लिए हैं और काशी में वलेण्टेन साहब ने यही निश्चय किया है कि संस्कृत सब भाषाओं की माता है तथा दारा शिकोह ने भी यह निश्चय किया है जो विद्या है सो संस्कृत में ही है क्योंकि मैं ने सब देशों की भाषाओं को देखा तो भी मुझको बहुत सन्देह रह गये परन्तु जब मैं ने संस्कृत देखा तब मेरे सब सन्देह निवृत्त हो गए और अत्यन्त प्रसन्नता मुझको भई और काशी में मान-मन्दिर जो रचा है उसमें महाराज सवाई मान-सिंह जी ने खगोल के कला और यन्त्र ऐसे रचे थे जिसमें खगोल का सब हाल देख पड़ता था परन्तु आजकल उसकी मरम्मत न होने से बहुत कला यन्त्र बिगड़ गए हैं फिर भी आजकल महाराज सवाई रामसिंह जी ने स्थान की कुछ मरम्मत कराई है जो उस यन्त्र को भी करावेंगे तो कुछ राज बना रहेगा अन्यथा नहीं, जब से महाभारत युद्ध भया उस दिन से आर्यावर्त्त की बुरी दशा आई है सो नित्य बुरी ही दशा होती जाती है।"

"क्योंकि महाभारत युद्ध के पीहले लिखे ऋषि मुनियों के रचे गये प्राचीन ग्रन्थ हैं उनमें मूर्त्ति पूजन का लेश मात्र भी कथन नहीं है इससे दृढ़ निश्चय से जाना जाता है कि इस आर्यावर्त्त देश में मूर्त्ति पूजन नहीं था किन्तु जैनों के राज्य ही से चला है।"

"एक द्रविड़ देश के ब्राह्मण काशी में आवे एक गौड़ पाद पण्डित थे उनके पास व्याकरण पूर्वक वेद पर्यन्त विद्या पढ़ी थी जिसका नाम शंकराचार्य था वे बड़े पण्डित भये थे उनने विचार किया कि यह बड़ा अनर्थ भया नास्तिकों का मत आर्यावर्त्त देश में फैल गया और वेदादिक संस्कृत विद्या का प्रायः नाश हो गया है सो नास्तिक मत का खण्डन और वेदादिक संस्कृत विद्या का विचार वे अपने मन से ऐसा विचार करके सुधन्वा नाम राजा के पास गये क्योंकि बिना राजाओं की के सहाय से यह बात नहीं हो सकेगी सुधन्वा राजा भी संस्कृत पढ़ा था मैं पण्डित था और जैनों के भी सब संस्कृत ग्रन्थ पढ़ा था सुधन्वा जैन मत में था परन्तु विद्या और बुद्धि के होने से उसको अत्यन्त विश्वास नहीं था क्योंकि वह

संस्कृत भी पढ़ा था और उसके पास
जैन मत के पण्डित भी बहुत थे, फिर शंकराचार्य
ने राजा से कहा कि आप सभा करावें और इसमें
उनसे मेरा शास्त्रार्थ होय और आप सुनें फिर
जो सत्य होय उसको मानना चाहिये, उसने
स्वीकार किया और सभा भी करादि उसमें
अपने पास जैन मत के पण्डित थे और भी दूर २
से जैन मत के पण्डित बुलाये, फिर सभा भई
इसमें यह प्रतिज्ञा हो गई कि हम वेद और वेद मत
का स्थापन करेंगे और आपके मत का खण्डन
करेंगे तथा उन पण्डितों ने भी ऐसी प्रतिज्ञा की
कि हम वेद और वेद मत का खण्डन करेंगे,
और अपने जैन मत का मण्डन करेंगे, सो
उनका परस्पर शास्त्रार्थ होने लगा, उस शास्त्रार्थ
में शंकराचार्य का विजय भया और जैन मत
वाले पण्डितों का पराजय हो गया. फिर कोई
युक्ति जैनों की नहीं चली किन्तु शंकराचार्य की
बात प्रमाणों से सिद्ध भई सुधन्वा राजा बुद्धि-
मान था इसी समय उसकी जैन मत में अश्रद्धा
और वेद मत में श्रद्धा हो गई, राजा और शंकरा-
चार्य जी का एकान्त में विचार भया कि आर्या-
वर्त्त में बड़ा अनर्थ हो गया है इससे वेदादिकों
वेदादिकों का प्रचार और वैदिक कर्मों का
प्रचार होना चाहिये तथा जैनों का खण्डन



होना चाहिये सो शङ्कराचार्य ने कहा कि जैनों का
आजकल बड़ा बल है और वेद मत का बल नहीं है
इससे शास्त्रार्थ तो हम करने को तैयार हैं परन्तु कोई
उपाधि करे अथवा शास्त्रार्थ ही न करे तो हमारा कुछ
बल नहीं, इसमें आप लोग प्रवृत्त होंय कि कोई
कोई अन्याय करे उसको आप शिक्षा करें, सो
राजा ने इस बात को स्वीकार किया कि वह हम
करेंगे, परन्तु छः राजा सम्बन्धी हैं उनके पास हम
चिट्ठी लिखते हैं, और आपको वहां भेजेंगे शास्त्रार्थ
करने के हेतु, फिर जो भी मिल जायें तो बहुत अच्छी
बात है फिर शङ्कराचार्य उन राजाओं के पास गये
और सभा भई तथा जैन मत के पण्डितों का फिर परा-
जय हो गया, वे छः राजा भी सुधन्वा से मिले और
और सब की सम्मति से संस्कार भी भया तथा वेदोक्त
कर्म भी करने लगे, तब तो आर्यावर्त्त में सर्वत्र यह बात
प्रसिद्ध हो गई कि एक शंकराचार्य नामक संन्यासी
वेदादिक शास्त्रों को पढ़े बड़े पण्डित हैं जिससे
जैन लोगों के बहुत पण्डित परास्त हो गये फिर
उन सात राजाओं ने शंकराचार्य की रक्षा के हेतु
बहुत भृत्य तथा सेवक और सवारी आदि भी रख
दिया और सब ने कहा कि आप सर्वत्र आर्या-
वर्त्त में भ्रमण करें और जैनों का खण्डन करें,
इसमें कोई जबरदस्ती करेगा अन्याय से उसको हम
लोग समझा देंगे, फिर शंकराचार्य जी ने जहां २ जैनों

जैनों के पण्डित और जैनों का अत्यन्त प्रचार था
वहां २ भ्रमण कर उनसे सर्वत्र शास्त्रार्थ किया
परन्तु जैन लोगों का सर्वत्र पराजय ही होता गया।
क्योंकि दो तीन दोष उनके बड़े भारी थे, एक तो
ईश्वर को न मानना, दूसरा वेदादिक सत्यशास्त्रों
का खण्डन करना, तीसरा जगत स्वभाव ही से
होता है इसका रचने वाला कोई नहीं इत्यादिक
अन्य भी बहुत से दोष हैं।"

"३२ वा ३३ वर्ष की आयु में शंकराचार्य का
शरीर छूट गया, उनके मरने से सब लोगों का उत्साह
भंग हो गया, यह भी आर्यावर्त्त देश वालों के बड़े
अभाग्य, यदि शंकराचार्य दश या बारह भी जीते
तो विद्या का प्रचार यथावत् हो जाता, फिर आर्या-
वर्त्त देश की ऐसी दुर्दशा कभी क्यों कि जैनों का
खण्डन तो हो गया परन्तु विद्या का प्रचार यथावत् नहीं भया।"

"यह बात इक्कीस वा बाईस सै बरस की
है इसके पीछे २०० वा ३०० बरस तक साधारण
पढ़ना और पढ़ाना रहा फिर उज्जैन में विक्रमादित्य
राजा कुछ अच्छा भया उसने राज्य में धर्म का कुछ २
प्रकाश किया और बहुत कार्य न्याय से होने लगे
उसके राज्य में प्रजा को सुख भया था क्योंकि विक्रमा-
तेजस्वी बुद्धिमान और शूर वीर तथा धर्मात्मा
धर्मात्मा था इससे कोई अन्याय नहीं करने पाता था,
परन्तु वेदादिक विद्या का प्रचार उसके राज्य में भी



यथावत् नहीं भया किन्तु साधारण होते गये फिर
फिर विक्रमादित्य को से ५०० वर्ष के पीछे राजा भोज
भये, उसने संस्कृत का प्रचार किया सो नवीन ग्रन्थों
की रचना और प्रचार किया था, वेदादिकों का नहीं
परन्तु कुछ २ संस्कृत का प्रचार राजा भोज ने
ऐसा कराया कि चाण्डाल और हल जोतने वाले भी
कुछ २ लिखना पढ़ना और संस्कृत बोलते भी थे कि
कालिदास गड़रिया था परन्तु श्लोकादिक रच लेता
था और राजा भोज भी नए २ श्लोक रचने में कुशल था
कोई एक श्लोक कभी रच के ले जाता था उनके पास,
उसका प्रसन्नता से सत्कार करते थे और जो कोई ग्रन्थ
बनाता था तो उसका बड़ा भारी सत्कार करते थे फिर
लोभ से संसार में बहुत मनुष्य लोग नए ग्रन्थ रचने
लगे उससे वेदादिक सनातन पुस्तकों की प्रायः अप्र-
वृत्ति हो गई और राजा भोज ने "संजीवनी" नामक
इतिहास ग्रन्थ बनाया है उसमें बहुत पण्डितों की
सम्मति है और यह बात उसमें लिखी है कि तीन
ब्राह्मणों ने ब्रह्म वैवर्तादिक तीन पुराण रचे थे
उनसे राजा भोज ने कहा कि और के नाम से तुमको
ग्रन्थ रचना उचित नहीं था और महाभारत की बात
लिखी है कि कितने हजार श्लोक २० बरस के बीच
में व्यास जी का नाम कर के लोगों ने मिला दिये
हैं, यदि ऐसे ही पुस्तक बढ़ेगा तो एक ऊंट का
भार हो जायगा सो उस संजीवनी ग्रन्थ में राजा

भोज ने अनेक प्रकार की बातें पुस्तकों के विषय और देश के वर्तमान के विषय में इतिहास लिखे हैं, सो वह "संजीवनी" इतिहास ग्रन्थ बटेश्वर के पास होलीपुरा एक गांव है उसमें चौबे लोग रहते हैं वे जानते हैं जिसके पास वह ग्रन्थ है परन्तु देखने वा लिखने को वह पण्डित किसी को नहीं देता क्योंकि उसमें सत्य २ बात लिखी है उसके प्रसिद्ध होने से पण्डितों की आजीविका नष्ट हो जाती है इस भय से वह इस ग्रन्थ को प्रसिद्ध नहीं करता।"

"राजा भोज के पीछे कोई अच्छा राजा नहीं भया, उस समय जैन लोगों ने जहाँ तहां मन्दिरों में मूर्ति प्रसिद्ध किया"

"एक महमूद गजनवी इस देश में आया और सोने और चांदी की बहुत सी मूर्तियों को लूट लिया, बहुत पुजारी और पण्डितों को पकड़ लिया, रात को पिसान पिसवावे और जहां कोई पुस्तक पाया नष्ट भ्रष्ट कर दिया दिन में जाजरूर आदि को साफ करवावे, ऐसे वह आर्यावर्त्त में बारह दफे आया और बहुत लूट मार अत्यन्त अन्याय इस देश में उसने किया, उसने इस देश की बड़ी दुर्दशा की, यहाँ तक कि स्त्री कन्या व बालक को भी पकड़ के दुःख दिया और बहुतों को मार डाला, ऐसा बड़ा अन्याय उन्हें किया, सो जिस देश में ईश्वर की



उपासना को छोड़ के, काष्ठ, पाषाण, वृक्ष, घास कुत्ते गधे और मिट्टी आदि की पूजा से ऐसा ही फल होगा, उत्तम कहां से होगा।"

"वह मन्दिर द्वारका के पास "प्रभास" क्षेत्र स्थान में था और उस मूर्त्ति का नाम सोमनाथ रक्खा था, फिर महमूद गजनवी ने सुना कि उस मन्दिर में बड़ा माल है, ऐसा सुनके अपने देश से सेना लेके चढ़ा तो जब पंजाब में आया तब हल्ला हो गया और सोमनाथ की ओर चला तब लोगों ने जाना कि सोमनाथ के मन्दिर को तोड़ेगा और लूटेगा, ऐसा सुनके बहुत राजा पण्डित और पुजारी सेना ले लेके सोमनाथ की रक्षा के हेतु इकट्ठे भये सोमनाथ के पास, जब वह डेढ़ सौ दो सौ कोस दूर रहा तब पण्डितों से राजाओं ने पूछा कि मुहूर्त्त देखना चाहिए, हम लोग आगे जाके उन से लड़ें, तब पण्डित लोगों ने इकट्ठे होके मुहूर्त्त देखा परन्तु मुहूर्त्त बना नहीं फिर नित्य मुहूर्त्त ही देखते रहे परन्तु कोई दिन चन्द्रमा कोई दिन और ग्रह नहीं बने, कोई दिन दिक्शूल सन्मुख आया कोई दिन योगिनी, और कोई दिन काल नहीं बना, सो पण्डितों की बुद्धि को कालादिकों के भ्रमों ने खा लिया, और राजा लोग बिना पण्डितों की आज्ञा से कुछ करते नहीं थे, सो पण्डित और राजा लोग प्रायः मूर्ख ही थे जो मूर्ख न होते तो पाषाणादिक मूर्त्ति क्यों पूजते और मुहूर्त्तादिक के भ्रमों से क्यों नष्ट

होते, ऐसे वे विचार करते ही रहे उसकी सेना दूसरी मंजिल पर पहुँची तब राजा लोगों ने पण्डितों से कहा कि अब तो जल्दी मुहूर्त देखो तब पण्डितों ने कहा कि अब आज मुहूर्त अच्छा नहीं है जो यात्रा करोगे तो हार तो तुम्हारा पराजय ही हो जायगा. तब वे ब्राह्मणों से डर के बैठे रहे. जब महमूद गजनवी धीरे धीरे पांच छः कोश के ऊपर आके ऊपर ठहरा और दूतों से सब खबर मंगवाई कि वे क्या कहते हैं करते हैं. दूतों ने कहा कि आपस में मुहूर्त विचार करते हैं. महमूद गजनवी के पास ३० हजार सेना थी अधिक नहीं और उनके पास दो तीन लाख सेना थी फौज थी. फिर उसके दूसरे दिन प्रातःकाल राजा पण्डित और पुजारी मिलके मुहूर्त विचारने लगे सो आज सब पण्डितों ने कहा कि आज चन्द्र मा अच्छा नहीं है और भी ग्रह क्रूर हैं. पुजारी लोग और मूर्त्ति के आगे जाके गिर पड़े और अत्यन्त रोदन किया है महाराज इस दुष्ट को रखालो और अपने सेवकों का सहाय करो परन्तु वह लोहा क्या कर सकता था, सब से कहने लगे कि आप लोग कुछ चिन्ता न करें मत करो, महादेव उस दुष्ट को ऐसे ही मार डालेंगे या वह महादेव के भय से वहाँ से ही भाग जायगा, उसका क्या सामर्थ्य है कि साक्षात् महादेव के पास आ सके और सन्मुख दृष्टि कर सके, ऐसे सब परस्पर बक रहे थे फिर कुछ लड़ाई भई और मुसलमान भी डरे कि विजय होगा या पराजय. उस समय में और पुस्तक फैला २ के बहुत से मन्त्रों का जप और पाठ करते थे और कहते थे कि अब देखना देवता और मन्त्र, हमारा पाठ सिद्ध होता है सो वह वहाँ ही अन्धा हो जायगा, सो बड़ी मण्डली की मण्डली जप पाठ और पूजा कर रही थी और मूर्त्ति के सामने औंधे गिरके पुकारते थे, एक सभा लग रही थी, राजा और पण्डित उस समय मुहूर्त विचार करते थे उसके निकट एक एक पर्वत था और महमूद गजनवी ने एक तोप लगाई और सभा के बीच में गोला मारा, उस समय कोई दन्तधावन करता था, कोई सोता था, कोई स्नान करता था इत्यादिक व्यवहारों में गाफिल थे उस गोले से सब पण्डित लोग पोथी पत्रा छोड़ के भागे और राजा लोग भी भाग उठे तथा सेना भी अपने २ स्थानों से भाग उठी और महमूद गजनवी ने सेना सहित धावा करके उस स्थान पर झट पहुँचा, उसको देखके सब भाग गये, पंडित पुजारी सिपाही तथा राजाओं को उसने पकड़ लिया और बांध लिया और बहुत सी मार पड़ी उनके ऊपर तथा किसी को मार भी डाला, और बहुत भाग गये, क्योंकि उन पण्डितों के उपदेश से सोलह पहर के बैठे थे और कथा सुनी थी कि

मुसल्मानों का स्पर्श नहीं करना और उनके दर्शन से भी धर्म जाता है ऐसी मिथ्या बात सुनके भाग उठे, महमूद गजनवी की सेना मन्दिर के चारों ओर हो गई और आप मन्दिर के पास पहुंचा तब मन्दिर के महन्त और पुजारी हाथ जोड़ के खड़े भये, उनसे पुजारियों ने कहा कि आप जितना चाहें उतना धन ले लीजिए परन्तु मन्दिर और मूर्ति को न तोड़िये क्योंकि इससे हम लोगों की बड़ी आजीविका है ऐसा सुनके महमूद गजनवी बोला कि हम बुत बेचने वाले नहीं किन्तु उनको तोड़ने वाले हैं तब तो वे डरे और कहा कि एक करोड़ रुपैया आप ले लीजिये परन्तु इसको मत तोड़िये, ऐसा कहते सुनते तीन करोड़ तक कहा परन्तु महमूद गजनवी ने नहीं माना और उनको मुसकचढ़ा लिया फिर उनको लेके मन्दिर में गया और उनसे पूछा कि खजाना कहां है सो कुछ तो उनने बतला दिया फिर उसको लोभ आ गया कि और भी कुछ होगा फिर उनको मारा पीटा।"

"फिर उस मूर्त्ति को महमूद गजनवी ने अपने हाथ से लोहे के घन को पकड़के मूर्त्ति के पेट में मारा उससे मूर्त्ति का पेट फट गई उसमें से बहुत जवाहिरात निकला।"

"उसने सब ले लिया, सो अठारह करोड़ का माल उस मन्दिर से उसने पाया फिर बहुत सी



गाड़ी ऊंठ और मजूर जो उसके पास थे और भी वहां से पकड़ लिये, उनके ऊपर सब सामन को लाद के अपने देश की ओर चला, सो थोड़े से थोड़े पण्डित महन्त और पुजारी तथा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र स्त्री बालक दश हजार तक पकड़ के संग ले लिये थे उनका यज्ञोपवीत तोड़ डाला, मुख में थूक दिया और थोड़े २ सूखे चने नित्य खाने को देता था और जाजरूर साफ करवावे, पिसवावे, घास छिलवावे और घोड़ों की लीद उठवावे और मुसलमानों के बरतन मंजवावे और सब प्रकार की नीच सेवा उनसे ले। ऐसे कराता २ जब मक्का के पास पहुंचा तब अन्य मुसलमानों ने कहा कि इन काफरों को यहां रखना उचित नहीं, फिर उनको बुरी दशा में मार डाला।"

"ऐसे ही बारह दफे वह आया है और दो तीन बार मथुरा की भी दुर्दशा ऐसी ही की थी, और जहां २ वह गया था वहां २ उस देश की ऐसी दुर्दशा की थी और डाकू की नांई आता था, मारके जो कुछ पाता था अपने देश में ले जाता था।"

"सो उस दिन से मुसलमान लोग दरिद्र से धनाढ्य हो गये हैं सो आर्यावर्त्त के प्रताप से आज तक भी धन चला आता है, और आर्यावर्त्त देश अपने ही दोषों से नष्ट होता जाता है सो हमको बड़ा अफसोस है कि ऐसा देश और इस प्रकार का धन जिस देश में है जो देश और इस प्रकार का धन

जिस देश में हैं सो देश बाल्यावस्था में विवाह, विद्या का त्याग, मूर्ति पूजनादिक पाखण्डों की स्तुति नाना प्रकार के मतमतान्तरों का प्रचार, विषयासक्ति और वेद विद्या का लोप, जब तक ये दोष रहेंगे तब तक आर्यावर्त देश वालों की अधिक अधिक दुर्दशा ही होगी"।

"फिर चार ब्राह्मणों ने विचार किया कि कोई क्षत्रिय राजा इस देश में अच्छा नहीं है इसका कुछ उपाय करना चाहिये, वे चारों ब्राह्मण अच्छे थे क्योंकि सब मनुष्यों पर के ऊपर कृपा करके अच्छी बात विचारी, यह अच्छे पुरुषों का काम है नीच का नहीं. फिर उन्ने क्षत्रियों के बालकों में से चार अच्छे बालक छांट लिये और उन क्षत्रियों से कहा कि तुम लोग खाने पीने का प्रबन्ध रखना बालकों का रखना उन्ने स्वीकार किया और सेवक भी साथ रख दिये, वे सब आबु पर्वत के ऊपर जाके रहे और उन बालकों को अक्षराभ्यास कराके श्रेष्ठ व्यवहारों की शिक्षा करने लगे।"

"फिर उनका यथा विधि संस्कार भी उन्ने किया संध्योपासन और अग्निहोत्रादिक वेदोक्त कर्मों की उनमें शिक्षा किया फिर व्याकरण, छः दर्शन, काव्यालङ्कार, सूत्र और सनातन कोश यथावत् पदार्थ विद्या उनको पढ़ाई फिर वैद्यक शास्त्र तथा गान विद्या और धनुर्विद्या अर्थात युद्ध



विद्या भी उनको अच्छे प्रकार से पढ़ाई फिर राजधर्म जैसा कि प्रजा से वर्तमान करना और न्याय करना, दुष्टों को दण्ड देना और श्रेष्ठों का पालन करना यह भी सब पढ़ाया।"

"उन पण्डितों की स्त्रियों ने ऐसे ही चार कन्या, रूप गुण सम्पन्न उनको अपने पास रख के व्याकरण, धर्म शास्त्र, वैद्यक, गान विद्या तथा नाना प्रकार के शिल्प कर्म उनको पढ़ाये और व्यवहार की शिक्षा भी की तथा युद्ध विद्या की शिक्षा, गर्भ में बालकों का पालन और पति का सेवा का यथावत् उपदेश भी किया फिर उन पुरुषों को परस्पर चारों का युद्ध करना और कराने का यथावत् अभ्यास कराया, ऐसे चालीस २ वर्ष के जब वे पुरुष भये और बीस बीस वर्ष की वे कन्या भई तब उनकी प्रसन्नता और गुणों की परीक्षा कर एक से एक का विवाह कराया, जब तक विवाह नहीं भया था तब तक उन पुरुषों और कन्याओं की यथावत् रक्षा की गई थी. इससे उनको विद्या बल बुद्धि तथा पराक्रमादिक गुण भी उनके शरीर में यथावत् भये थे. फिर उनसे ब्राह्मणों ने कहा कि तुम लोग हमारी आज्ञा का पालन करो, तब उन सब ने कहा कि जो आपकी आज्ञा होगी सोइ हम करेंगे, उन्ने उनसे कहा कि हमने तुम्हारे ऊपर जो परिश्रम किया है सो केवल जगत् के उपकार हेतु किया है, सो आप लोग देखो कि आर्यावर्त में

गदर मच रहा है, मुसलमान लोग इस देश में आके बड़ी दुर्दशा करते हैं और धनादिक लूट के ले जाते हैं सो इस देश की नित्य दुर्दशा होती जाती है सो आप लोग राजधर्म से यथावत पालन करो, और दुष्टों को यथावत् दण्ड दो, परन्तु एक उपदेश सदा हृदय में रखना कि जब तक वीर्य की रक्षा और जितेन्द्रिय रहोगे तब तक तुम्हारा सब कार्य सिद्ध होता जायगा और हमने तुम्हारा विवाह जो अब कराया है सो केवल परस्पर रक्षा के हेतु किया है तुम और तुम्हारी स्त्रियां संग रहोगे तो बिगड़ोगे नहीं और सन्तानोत्पत्ति मात्र विवाह का प्रयोजन जानना और मन से भी पर पुरुष वा परस्त्री का चिन्तन भी नहीं करना और विद्या तथा परमेश्वर की उपासना और सत्यधर्म में सदा स्थित रहना, जब तक तुम्हारा राज्य जावे तब तक स्त्री पुरुष दोनों ब्रह्मचर्याश्रम में रहो क्योंकि जो क्रीड़ा सक्त होंगे तो बलादिक तुम्हारे शरीर में न्यून हो जायेंगे तो युद्धादिकों में उत्साह भी न्यून हो जायगा और हम भी एक २ के साथ एक २ रहेंगे, सो हम और आप लोग चलें और चल के यथावत् राज्य का प्रबन्ध करें, फिर वे वहां से चले वे चार कुल नामों से प्रख्यात थे, चौहान, पवार, सोलंकी इत्यादिक, उन्होंने दिल्ली आदिक में राज्य किया कुछ २ प्रबन्ध भी भया।'





जब राज्य करने लगे, कुछ काल के पीछे सहाबुद्दीन गोरी एक मुसल्मान था सो भी उसी प्रकार इस देश में आया था कनोज आदिक में उस समय कनोज का बड़ा भारी राज था, सो इसके भय के मारे अपने हो जाके मिला और युद्ध कुछ भी नहीं किया फिर उसने अन्यत्र जहां तहां युद्ध किया सो उसका विजय भया और आर्यावर्त्त वालों का पराजय भया, फिर दिल्ली वालों से कोई वक्त उसका युद्ध भया, उस युद्ध में पृथीराज मारा गया और उसने अपना सेनाध्यक्ष दिल्ली में रक्षा के हेतु रख दिया, उसका नाम कुतुबुद्दीन था, वह वहां जब वहां रहा तब कुछ दिन के पीछे उन राजाओं को निकाल के आप राजा भया, उस दिन से मुसल्मान लोग यहाँ राज्य करने लगे, और सब ने कुछ २ जुलुम किया परन्तु उनके बीच में अकबर बादशाह अच्छा भया और न्याय भी संसार में होने लगा, उसने अपनी बहादुरी और बुद्धि से सब गदर मिटा दिया, उस समय राजा प्रजा सब सुखी थे, परन्तु आर्यावर्त्त के राजा और धनाढ्य लोग विक्रमादित्य के पीछे सब विषय सुख में फंस रहे थे, इससे उनके शरीर में, बल, बुद्धि, पराक्रम और शूरवीरता प्राय: नष्ट हो गई थी।"

"दिल्ली में एक औरङ्गजेब बादशाह भया था उसने मथुरा काशी अयोध्या और अन्य स्थानों में भी

जा २ के मन्दिर और मूर्तियों को तोड़ डाला और जहाँ २ बड़े २ मन्दिर थे उस स्थान पर भी अपनी मसजिदें बना दीं जब काशी में मन्दिर तोड़ने को आया तब विश्वनाथ कूप में गिर पड़े और माधव एक ब्राह्मण के घर में भाग गये ऐसा ब्राह्मण कहते हैं सो हमको यह बात झूठ मालूम पड़ती है क्योंकि वह पाषाण व धातु जड़ पदार्थ कैसे भाग सकता है।"

"महाभारत युद्ध के पहिले आर्य्यावर्त्त में अच्छे २ राजा थे, उनकी बुद्धि, विद्या, बल, पराक्रम तथा धर्म निष्ठा और शूरवीरतादिक गुण थे इससे उनका राज्य यथावत होता था. सो इक्ष्वाकु सगर, रघु, दिलीपादिक चक्रवर्त्ती राजा हुये थे और उनमें किसी प्रकार का पाखण्ड नहीं था। सदा विद्या की उन्नति और अच्छे २ कर्म आप करते थे और प्रजा से कराते थे और उनका कभी पराजय नहीं होता था तथा अधर्म से कभी युद्ध नहीं करते थे और युद्ध से कभी निवृत्त भी नहीं होते थे, उस समय से लेके जैनों के राज्य से पहिले तक इसी देश के राजा होते थे, अन्य देश के नहीं, सो जैनों और मुसलमानों ने इस देश को बहुत बिगाड़ा है सो आज तक बिगड़ता ही जाता है, सो आजकल अंगरेजों का राज्य होने से, उन राजाओं के राज से अधिक सुख भया है, क्यों कि अंगरेज लोग मत मतान्तर की बात में हाथ नहीं डालते और जो पुस्तक अच्छा पाते हैं उसकी रक्षा करते हैं और जिस पुस्तक के सौ रुपये लगते थे उस पुस्तक का छापा होने से पांच रुपयों पर मिलता है, परन्तु अंगरेजों से भी एक काम अच्छा नहीं भया जो कि चित्रकूट परवत पर महाराज अमृतराय जी का पुस्तकालय था उसको जला दिया, उसमें करोड़ हां रुपये के लाख हां अच्छे २ पुस्तक नष्ट कर दिये सो आर्यावर्त्त वासी लोग इस समय सुधर जांय तो सुधर सक्ते हैं, और जो पाखण्ड ही में रहेंगे तो तो अधिक रही नाश होगा इनका, इसमें कुछ सन्देह नहीं क्यों कि आर्य्यावर्त्त देश के बड़े २ राजा और धनाढ्य धनाढ्य लोग ब्रह्मचर्याश्रम, विद्या का प्रचार और धर्म से सब व्यवहारों का करना और विषयासक्तना-दिकों का त्याग करें तो देश की उन्नति हो सकती है परन्तु जब पाषाणादिक मूर्त्ति पूजन, वैरागी, पुरोहित महाचार्य अच्छे होंगे सकल है और कथा कहनेवालों के जालों से छूटें तब उनका अच्छा हो सकता है नहीं अन्यथा नहीं।"

मुसल्मान की भाषा पढ़ने में अथवा किसी देश की भाषा पढ़ने में कुछ दोष नहीं होता किन्तु कुछ गुण ही होता है "अपशब्द ज्ञान पूर्वक शब्द ज्ञाने धर्मः" यह व्याकरण महाभाष्य का वृद्ध वचन है. इसका यह अभिप्राय है कि

अपशब्द ज्ञान अवश्य करना चाहिए अर्थात् देश-
देशान्तर की भाषा को पढ़ना चाहिए क्योंकि
उनके पढ़ने से बहुत व्यवहारों का उपकार
होता है और संस्कृत शब्द के ज्ञान का भी
उनको यथावत् बोध होता है, जितनी देशों
की भाषा जानें उतना ही पुरुष को अधिक
ज्ञान होता है क्योंकि संस्कृत के शब्द बिगड़
के देशभाषा होती है, इससे इनके
जानने से परस्पर संस्कृत और भाषा के ज्ञान में
उपकार ही होता है।"

"महाभारत में लिखा है कि युधिष्ठिर और
विदुरादिक अरबी आदिक देशभाषा को जानते थे,
सोई जब युधिष्ठिरादिक लाक्षागृह की ओर चले
तब विदुर जी ने युधिष्ठिर को अरबी भाषा में
समझाया और युधिष्ठिर ने अरबी भाषा में
प्रत्युत्तर दिया यथावत् उसको समझ लिया
तथा राजसूय और अश्वमेध यज्ञ में देश-देशान्तर
तथा द्वीप द्वीपान्तर के राजा और प्रजा आए थे
उनका परस्पर देशभाषाओं में व्यवहार होता था।"

"सदसद्विवेककर्त्री बुद्धिः पण्डा पण्डा संजाता
अस्येति स पण्डितः॥ जो बुद्धि सदसद्विवेक करने वाली
होय उसका नाम पण्डा है और वही पण्डा नाम
विवेक युक्त बुद्धि जिसको होय वही पण्डित होता
है।"



"वेद अनन्त हों तो कोई भी पुरुष सब को पढ़
वा देख भी न सकेगा और कोई भी पूरा विद्वान् न
हो सकेगा।"

फिर सन्यासियों ने एक "शंकर दिग्विजय"
पुस्तक रच लिया, उसमें बहुत मिथ्या कथा लिख मारी
है उसमें दण्डी लोग और गिरि, पुरी आदिक गोसाईं
लोग अत्यन्त प्रीति करते हैं तथा रामानुज दिग्विजय,
निंबार्क दिग्विजय, माध्व दिग्विजय माधवार्क दिग्वि-
जय, वल्लभ दिग्विजय, कबीर दिग्विजय और नानक
दिग्विजयादिक अपनी बड़ाई के वास्ते लोगों ने मिथ्या
जाल ग्रन्थ रच लिये हैं।

शंकराचार्य कोई सम्प्रदाय के पुरुष नहीं थे किन्तु
वेदोक्त चार आश्रमों के बीच संन्यासाश्रम में थे परन्तु
उनके विषय में लोगों ने सम्प्रदाय की नई व्यवहार
कर रक्खा है।"

दश नाम लोगों ने पीछे से कल्पित कर लिये हैं, जैसे कि
किसी का नाम देवदत्त होय इसके अन्त में दश प्रकार
के शब्द रखते हैं कि १. देवदत्ताश्रम, २. देवदत्त तीर्थ,
३. देवदत्तानन्द सरस्वती, इसी का दूसरा भेद कि देवेन्द्र
सरस्वती, ४. देवदत्त गिरि, ५. देवदत्त पुरी, ६. देवदत्त
पर्वत, ७. देवदत्त सागर, ८. देवदत्तारण्य, ९. देवदत्त वन,
१०. देवदत्त भारती, ये दश नाम रच लिये हैं, फिर इन्होंने
शृंगेरी, शारदा, गोवर्धन और ज्योतिर्मठ, ये चार प्रकार
के मठ मानते हैं और दण्डियों ने, दामोदर, नृसिंह

नारायण इत्यादिक दण्डी के नाम रख लिये हैं, उसमें यज्ञोपवीत बांधते हैं उसका नाम गरव मुद्धिक रक्खा है, ऐसी २ बहुत कल्पना दण्डियों ने भी की है।

किन्तु जो बाल्यावस्था में नाम रहता था सोई सब आश्रमों में रहता था जैसे कि जैगीषव्य आसुरि पंचशिख और बोध्य, ऐसे २ नाम सन्यासियों के महाभारत में लिखे हैं, इससे जाना जाता है कि मिथ्या कल्पना दण्डी लोगों ने कर लिया है परन्तु दण्डी लोग सनातन संन्यासधर्मी हैं क्योंकि मनुस्मृत्यादिकों इनका व्याख्यान देखने में और, आ जाता है, और गोसांई लोगों ने भी द्वारिनाथ इत्यादिक मिथ्या शब्द कल्पित कर लिया है, जैसे कि वैरागी आदिकों ने नारायण दास, इससे बड़ा भारी बिगाड़ भया कि नीच और उत्तम की परीक्षा ही नहीं होती।"

"श्री कृष्ण विद्वान धर्मात्मा और जितेन्द्रिय थे, ऐसा महाभारत की कथा से यथावत् निश्चय होता है।"

"शुकाचार्य व्यास जी के पुत्र परीक्षित के जन्म से सौ बरस पहिले मर गया था, परीक्षित का जन्म पीछे भया है सो मोक्षधर्म पर्व में ~~महाभारत~~ महाभारत में लिखा है।"

"महाभारत की रीति से और युक्ति से भी यह निश्चय होता है कि ब्रह्मादिक सब भी



हिमालय में रहते थे क्योंकि इस भूमि में उनके चिह्न पाये जाते हैं, खाण्डव वन इन्द्र का बाग था पुष्कर में ब्रह्मा ने यज्ञ किया था, कुरुक्षेत्र में देवों ने यज्ञ किया।"

"इस वक्त तक ब्रह्मलोक, कैलाश, वैकुण्ठ, इन्द्र, वरुण, कुबेर, वसु, अग्न्यादिक आठ वसुपुरियों का इन सब के स्थान तक उत्तर खण्ड में विद्यमान होना, महाभारत और केदार खण्डादिकों में सबके जो २ चिह्न लिखे हैं उनके प्रत्यक्ष का होना।"

"मनुष्यों की प्रथम सृष्टि हिमालय में भई थी, फिर धीरे २ बढ़ते चले गये वैसे २ सब भूगोल में मनुष्य वास करते चले और फैलते भी चले सो जितने पुरुष हैं मनुष्य सृष्टि में वे सब हिमालय उत्तराखण्ड से ही बढ़े हैं सो उत्तराखण्ड में ३३ करोड़ मनुष्य प्रथम थे सब पर्वतों में, फिर जब बहुत मनुष्य बढ़े तब चारों ओर फैल गये, उनमें से जो विद्या बल पराक्रमादि गुणों से युक्त थे वे ब्रह्मादिक देव कहाते थे और उनकी गद्दी पर जो बैठता था उसका नाम ब्रह्मा पड़ता था, वैसे ही महादेव, विष्णु, इन्द्र, कुवेर और वरुणादिक नाम पड़ते थे जैसे मिथिलापुरी में जो गद्दी पर बैठता था उसका नाम जनक पड़ता था।"

"सो उन मनुष्यों में से बहुत दुष्ट कर्म करने वाले थे उनको हिमालय से निकाल दिया, वे हिमालय

से दक्षिण देश में आकर रहते थे फिर बड़े कुकर्म करने को लग गये थे उनका नाम राक्षस पड़ा और कुछ उन डाकुओं में से अच्छे थे उनका नाम दैत्य पड़ गया था, इन दैत्य और राक्षसों से हिमालय-वासी देवों का वैर बन गया था।"

"शुक्राचार्य दैत्यों का गुरु था और बृहस्पति देवों का, हिमालय में देवों के राजस्थान थे इससे दैत्यों का बल अधिक नहीं चलता था सो अब उस हिमालय देवलोक में कोई नहीं है किन्तु जो सब जो पर्वतवासी हैं

"शुक्राचार्य दैत्यों का गुरु था और बृहस्पति देवों का, वे दोनों अपने चेलों को विद्या पढ़ाते थे, जब जिसका बल बुद्धि पराक्रम बढ़ता था उनका विजय होता था परन्तु देव विद्याओं में श्रेष्ठ होते थे और हिमालय में देवों के राजस्थान थे इससे दैत्यों का अधिक बल नहीं चलता था, सो अब हिमालय देवलोक में कोई नहीं है किन्तु सब जो पर्वतवासी हैं वही देवों का परिवार है, आर्यावर्तादिक देशों में जितने उत्तम आचार वाले मनुष्य हैं वे देवों के परिवार हैं और जितने हवसी आदिक आजकल भी जो मनुष्यों के मांस को खा लेते हैं वे राक्षस और दैत्य कुल के हैं, सो महाभारतादिक इतिहासों से स्पष्ट निश्चित होता है सो इसमें कुछ सन्देह नहीं।"

"कोई कहता है कि मैं रसायन बनाता हूं और



दूसरा कहता है कि मैं पारे का भस्म बनाता हूं उसको कोई खा ले तो बुड्ढे से जवान हो जाता है यह भी मिथ्या ही जानना।"

"परन्तु आजकल अंग्रेजों के राज्य में से कुछ २ सुधरना और सुख भया है, जो अब अच्छे २ ब्रह्मचर्याश्रमादिक व्यवहार, वेदादिक विद्या का पठन और पाखण्ड पाषाण मूर्ति पूजनादिकों का त्याग करें तो इनको बहुत सुख हो जाय, क्योंकि राज्य का आजकल बहुत सुख है, धर्म विषय में जो जैसा चाहे वैसा करे और नाना प्रकार के पुस्तक भी यन्त्रालयों के स्थापने से सुगमता से मिलते हैं अच्छे २ मार्ग शुद्ध बन गये हैं तथा राजा और दरिद्र की भी बात राजघर में सुनी जाती है, कोई किसी का जबरदस्ती से पदार्थ नहीं छीन सकता, अनेक प्रकार की पाठशाला विद्या पढ़ने के वास्ते राज प्रेरणा से बनती हैं और बनी भी हैं उनमें बालकों की यथावत् शिक्षा होती है और पढ़ने से आजीविका भी राजघर में पढ़ने वाले की होती है किसी का बन्धन वा दण्ड राजघर से नहीं होता, जिसमें जिसको खुशी होय उसको वह करे अपनी प्रसन्नता से, देश में मनुष्यों की अत्यन्त वृद्धि भई है और पृथिवी भी खेत आदिकों से बहुत हो गई है, वनादिक नहीं रहे हैं, इस वक्त लड़ाई बखेड़ा गदर नहीं होते हैं और व्यवस्था राजप्रबन्ध से सब प्रकार से अच्छी बनी है।"

"परन्तु कितनी बात हमको अपनी बुद्धि से अच्छी मालूम नहीं देती हैं, उनको प्रकाश करते हैं, न जाने वे बड़े बुद्धिमान हैं, उन्होंने इन बातों में गुण समझा होगा परन्तु मेरी बुद्धि में इन बातों में गुण नहीं देख पड़ते, इससे इन बातों को मैं लिखता हूँ एक तो यह बात है, नोन और पौन रोटी में जो कर लिया जाता है वह मुझको अच्छा नहीं मालूम देता क्यों कि नोन के बिना दरिद्र का भी निर्वाह नहीं होता किन्तु नोन की सबको आवश्यकता है।

"और वे मजूरी मेहनत से जैसे तैसे निर्वाह करते हैं उनके ऊपर भी यह नोन का कर दण्ड तुल्य रहता है इससे दरिद्रों को क्लेश पहुँचता है इससे ऐसा होय कि मद्य अफीम गांजा भांग इनके ऊपर चौगुना कर स्थापन होय तो अच्छी बात है क्योंकि नशादिकों का छूटना ही अच्छा है और जो मद्यादिक बिल्कुल छूट जाय तो मनुष्यों का अहोभाग्य है क्योंकि नशा से किसी को कुछ उपकार नहीं होता परन्तु रोग निवृत्ति के वास्ते औषधार्थ तो मद्यादिकों की प्रवृत्ति रखनी चाहिये क्योंकि बहुत से ऐसे रोग हैं जिनके मद्यादिक ही निवृत्ति कारक औषध हैं सो वैद्यक शास्त्र की रीति से उन रोगों की निवृत्ति हो सकती है,



सो उनको ग्रहण करे जब रोग न छूटे फिर रोग के छूटने के पीछे मद्यादिकों को कभी ग्रहण न करे क्योंकि जितने नशा करने वाले पदार्थ हैं वे सब बुद्ध्यादिक बुद्ध्यादिकों के नाशक हैं इससे इन के ऊपर ही कर लगाना चाहिये और लवणादिकों ऊपर न चाहिये, पौन रोटी से भी गरीब लोगों को बहुत क्लेश होता है क्योंकि गरीब लोग कहीं से घास छेदन करके ले आय वा लकड़ी का भार, उनके ऊपर कौड़ियों के लगने से उनको अवश्य क्लेश होता होगा, इससे पौन रोटी का जो कर स्थापन करना है सो भी हमारी समझ से अच्छा नहीं।"

"तथा चोर डाकू पर स्त्री गामी और जुआ के करने वाले इनके ऊपर ऐसा दण्ड होना चाहिये कि जिस को देख वा सुनके सब लोगों को भय हो जाय और उन कामों को छोड़ दें क्योंकि जितने अनर्थ होते हैं सो जैसा मनुस्मृति राजधर्म में दण्ड लिखा है वैसा ही करना चाहिये जब कोई चोरी करे तब यथावत् निश्चय करके इसने अवश्य चोरी की है कुत्ते के पञ्जे की नाईं लोहे का चिह्न राजा बना रक्खे उसको अग्नि में तपा के ललाट के भौं के बीच में लगा दे कुछ बेत भी उसको मारे और गधे पै चढ़ा के नगर के बीच बाजार में जूतियां भी लगती जांय और घुमाया करे फिर उनको कुछ धन दण्ड दे अथवा थोड़े दिन जेहलखाने में रक्खे वहां से

पाव भर तक चने खानेको दे और रातभर पिस
वावे न पीसे तो वहां भी उसको कूटे बैठे और
दिवस में कठिन काम उससे करावे जबतक
वह निर्बल न होजाय परन्तु ऐसा बहुत दिन न
रक्खै जिससे कि मर न जाय, फिर उसको
दो तीन दिन शिक्षा करे कि सुन भाई तैने मनुष्य
होके ऐसा बुरा काम किया कि तेरे ऊपर ऐसा दण्ड
हुआ, हम को भी तेरा दण्ड देख के हृदय में बड़ा
दुःख हुआ भया और सब भले आदमी होके व्यवहार
करना फिर ऐसा काम कभी न करना चाहिये अच्छे
काम करना चाहिये जिससे राजघर और सभा में
श्रेष्ठों के ऊपर ऐसा जो कठिन दण्ड दिया गया
से तथा प्रजा में तुम लोग प्रतिष्ठा होय और आपलोगों
के ऊपर ऐसा जो कठिन दण्ड दिया गया सो केवल
आप लोगों के ऊपर नहीं किन्तु सब संसार के ऊपर
यह दण्ड लगा है जिससे इस दण्ड को देख वा सुनके
सब लोग भय करें और फिर ऐसा कोई काम न करें.
ऐसी शिक्षा जितने बुरे कर्म करने वाले हैं उनको
दण्ड के पीछे अवश्य करनी चाहिये क्यों कि दण्ड का
वो इनको सदा स्मरण रहे और हठी वा विरोधी न
बन जांये इस वास्ते शिक्षा अवश्य करनी चाहिये,
केवल शिक्षा वा केवल दण्ड से वा अत्यन्त दण्ड
से सुधर नहीं सके किन्तु दोनों से मनुष्य सुधर
सके हैं, फिर भी वही चोरी करे तो वह चोरी करे



तो उसका हाथ काट डालना चाहिये, फिर भी वह
न माने तो उसको भी हवाले से मार डालना चाहिये,
किसी दिन उसकी आंखें आंखे निकाल डाले, किसी
दिन कान काट दे किसी दिन नाक और सब जगह
उसको घुमाना चाहिये कि जिसको सब देखें फिर
बहुत मनुष्यों के सामने उसको कुत्ते से चिथवा डालें,
ऐसा दण्ड एक पुरुष को होय तो उसके राजभर में
कोई चोरी की इच्छा भी न करेगा और राजा को भी
इनके प्रबन्ध में बड़ा आनन्द होगा नहीं तो प्रबन्ध
बड़े क्लेश होते हैं, और साधारण दण्ड से वे कभी सुधे
नहीं होंगे, डाकुओं को भी चोर की नाई दण्ड देना चाहिये
और जुआ करने वालों को एक बार करने से ही बुरे
हवाल से जैसा कि चोरी का लिखा गधे पर चढ़ानादिक
सब करके फिर कुत्ते से चिथवा डालना चाहिये क्यों
कि चोरी परस्त्री गमन और जितने बुरे कर्म हैं वे जुआरी
से ही होते हैं इससे उनके सहाय करने वालों को भी
ऐसा ही दण्ड देना चाहिये, क्यों कि जितने लड़ाई दंगा
चोरी परस्त्रीगमनादिक इनसे ही उत्पन्न होते हैं, इससे
इनके ऊपर दण्ड देने में राजा कुछ थोड़ा भी आलस्य
न करे, सदा तत्पर रहे, महाभारत में एक दृष्टान्त
लिखा है कि सोने चांदी के आभूषण और अच्छे २
पदार्थ धरे रहें उसको कोई स्पर्श न करे तब जानना
कि राजा है और धनाढ्य लोग लाखहां रुपैयों की
दुकान का किवाड़ कभी नहीं लगावें और रात दिन

कोई किसीका पदार्थ न उठावे तब जानना कि
धर्मात्मा राजा है इस वास्ते ऐसा उग्र दण्ड देना
चाहिये कि सब मनुष्य न्याय में चलें अन्याय से
कोई नहीं. जब स्त्री वा पुरुष व्यभिचार करें
अर्थात् पर पुरुष से स्त्री गमन करें, पर स्त्री से
पुरुष, जब उनका ठीक २ निश्चय हो जाय तब स्त्री
के ललाट में अर्थात् भौं के बीच में पुरुष के लिंगेन्द्रिय
का लोहे का चिह्न अग्नि में तपा के लगा दे तथा पुरुष
के स्त्री की इन्द्रिय का लोहे का चिह्न अग्नि में तपा के
ललाट में लगा दे जिसको सब देखा करें फिर
उनकी ~~खूब फजीहत करें~~ भी खूब फजीहत करें
और कुछ धन दण्ड भी करें, तब बहुत स्त्रियों के
सामने स्त्री को कुत्तों से चिथवा डाले और पुरुष
को बहुत पुरुषों के सामने लोहे के तख्त को
अग्नि में तपा के उसके ऊपर सोवा दे, फिर उसके
ऊपर घुमावे, उसी पर्यंक के ऊपर उसका मरण
हो जाय, ऐसा दण्ड देख वा सुन के फिर कोई
व्यभिचार कभी न करेगा।"

"और सरकार कागज बेचती है, कागजों पर बहुत
सा धन बढ़ा दिया है इस्से गरीब लोगों को बहुत
क्लेश पहुंचता है सो यह बात राजा को करनी उचित
नहीं, क्यों कि इसके होने से बहुत गरीब लोग
दुःख पाकर बैठे रहते हैं, कचहरी में बिना धन से
कुछ बात नहीं होती, इस्से कागजों के ऊपर जो



बहुत कर लगाता है सो मुझको अच्छा मालूम नहीं देता,
इसको छोड़ने से भी प्रजा में आनन्द होता है, क्योंकि
थोड़े से ले के आगे २ धन का ही खर्च देख पड़ता है,
न्याय होना तो पीछे नाना प्रकार के साक्षी झूठ सच
बना लेते हैं यहां तक कि सत्तू खाने को देके और
झूठी गवाही हजार वक्त दिला लो, सो जैसा मनुस्मृति
में दण्ड लिखा है वैसा दण्ड चले तो खाने पीने के
वास्ते झूठी साक्षी देने को कोई तैयार नहीं होय,
"अवाङ् नरकमभ्येति प्रेत्य स्वर्गाच्च हीयते" इसका
यह अभिप्राय है कि यह निश्चय हो जाय कि इसने झूठी
साक्षी दी तब उसकी जीभ कचहरी के बीच में काट ले
वही अवाक् नाम जीभ रहित जो नरक उसको प्रत्यक्ष
होय क्योंकि राजा प्रत्यक्ष न्यायकर्ता है, उसी वक्त
उसको प्रत्यक्ष ही फल होना चाहिये और जितने अमात्य
विचारपति राजघर में होवें उनके ऊपर भी कुछ दण्ड
व्यवस्था रखनी चाहिये, क्योंकि वे भी सच झूठ के
~~अत्यन्त विचार में तत्पर होके~~ विचार में अत्यन्त
तत्पर होके न्याय ही करें, देखना चाहिये कि जहां
एक अर्जीपत्र दिया उसके ऊपर विचारपति ने विचार
करके अपनी बुद्धि कानून की रीति से एक की जीत की
और दूसरे का पराजय, जिसका पराजय भया उसने
उसके ऊपर जो हाकिम होता है उसके पास फिर अपील
करी सो प्रायः जिसका प्रथम विजय भया था उस
को दूसरे स्थान में पराजय होता है और जिसका परा-

जय होता है उसका विजय. फिर ऐसे ही जब तक
धन नहीं चुकता दोनों का, तब तक विलायत लड़ते
ही चले जाते हैं. प्रायः रही सलोग इस बात से हठ
के मारे बिगड़ जाते हैं. इससे चाहिये कि विचार करने
करने वाले के अन्दर भी दण्ड की व्यवस्था होनी चाहिये
जिससे वे अत्यन्त विचार के न्याय ही करें. ऐसा
आलस्य न करें कि ऐसा हमारी बुद्धि में आया वैसा
कर दिया. तुमको इच्छा होय तो तुम आगे अपील
कर देखो. ऐसी बातों से विचारशील में आलस्य भी
आ जाते हैं. विचारपति को अत्यन्त परीक्षा करनी चाहिये
कि अधर्म से डरते हों और विद्या बुद्धि से युक्त हैं.
काम क्रोध लोभ मोह भय शोक आदिक दोष जिनमें
न हों और अन्तर्यामी जो सबका परमेश्वर उससे
ही जिनको भय होय और से नहीं. तब उस राजा की
प्रजा को सुख हो सकता है अन्यथा नहीं."

और पुलिस का प्रबन्ध जो दरजा है उस
में अत्यन्त भद्र पुरुषों को रखना चाहिये क्योंकि
न्याय का प्रथम स्थान यही है इससे ही आगे प्रायः
वाद विवाद के व्यवहार चलते हैं. इस स्थान में जो
पक्षपात से अनर्थ लिखा जायगा रहा जायगा और
अन्यथा व्यवहार भी प्रायः हो जायगा इससे पुलिस में
अत्यन्त श्रेष्ठ पुरुषों को रखना चाहिये अथवा
जैसे पहिले ऐसे चौकीदार नहीं थे तब में ऐसा
था इससे बहुत अन्याय नहीं होता था. जब से



पुलिस का प्रबन्ध भया है तब से बहुधा अन्यथा
व्यवहार ही सुनने में आता है."

"और गाय बैल भैंस बकरी और भेड़ आदिक मारते
हैं इससे प्रजा को बहुत क्लेश प्राप्त होता है और अनेक
पदार्थों की हानि भी होती है क्योंकि एक गैया १० सेर
दूध देती है कोई ८ सेर छः सेर ५ सेर कोई २ सेर तक
इसके मध्य छः सेर नित्य दूध गिना जाय, कोई दस मास
तक दूध देती है कोई छः मास तक उसका मध्य आठ मास
गिना जाता है सो एक मास भर में सवा चार मन दूध
होता है इसमें चावल और चीनी भी डाल दें तो सौ
पुरुष तृप्त हो जायेंगे सकते हैं और ऐसे ही लिये
तो ८० पुरुष तृप्त हो जायेंगे और ८०० वा ६४० पुरुष
तृप्त हो सकते हैं फिर उसके बछड़े और बछड़ियां
होंगी कोई गाय १४ दफे बियाती है कोई दस दफे
उसका मध्य हमने १२ दफे रख लिया, इससे ९६००
सौ पुरुष तृप्त हो सकते हैं फिर उसके बछड़े और
बैल होंगे उनसे बहुत बैल और गाय होंगी. एक गाय से
लाख मनुष्य का पालन हो सकता है उसको मार के
उसके मांस से ८० पुरुष तृप्त हो सकते हैं फिर दूध
और पशुओं की उत्पत्ति का मूल ही नष्ट हो जाता है
जो बैल आर्य्यावर्त में पांच रुपयों में आता था
अब ३० में भी नहीं आता है, गांव और नगर के पास
पशुओं के चरने के वास्ते उसकी सीमा में कुछ
भूमि रखनी चाहिये जिसमें वे पशु चरें जैसी

दुग्धादिक से मनुष्य के शरीर की पुष्टि होती है वैसे सुखे अन्नादिकों से नहीं होती और बुद्धि भी नहीं बढ़ती इससे राजा को यह बात अवश्य करनी चाहिये कि जिन पशुओं से मनुष्य के व्यवहार सिद्ध होते हैं और उपकार होता है वे कभी भी न मारे जांय ऐसा प्रबन्ध करना चाहिये. जिससे सब मनुष्यों को सुख होय वैसा ही प्रजास्थ पुरुषों को भी करना चाहिये।

" सो राजा जिससे प्रजा प्रसन्न रहे और प्रजा से राजा प्रसन्न रहे यही बात करनी सबको उचित है. देखना चाहिये कि महाभारत में सगर राजा की एक कथा लिखी है उसका एक पुत्र असमंजस नाम का था. उसको अत्यन्त शिक्षा की गई परन्तु उसने अच्छा आचार व विद्या ग्रहण नहीं की और प्रमाद में ही चित्त देता था सो जब उसकी युवावस्था भी हो गई थी परन्तु उसको शिक्षा कुछ न लगी. राजादिक श्रेष्ठ पुरुषों को उसके ऊपर प्रसन्नता नहीं भई. फिर उसका विवाह भी करा दिया. एक दिन असमंजा सरयू में स्नान करने के लिये गया था, वहां प्रजा के आठ दस २ बरस के बालक जल में स्नान करते थे सो उनमें से एक बालक बाहर निकला असमंजा ने उसको पकड़ के गहरे जल में फेंक दिया, सो वह बालक डूबने लगा तब किसी प्रजास्थ



पुरुष ने बालक को पकड़ लिया. उसके शरीर में जल प्रविष्ट होने से वह मूर्छित हो गया उसकी दशा को देख के असमंजा बहुत प्रसन्न भया और हंस के घर को चला गया. कोई बालक उसके पिता के पास गया और कहा कि तुम्हारे बालक यह दशा राजा के पुत्र ने कर दी यह सुनके उसके माता पिता और सब कुटुम्ब के लोग बड़े दुःखी भये उसको देख के, फिर बालक को उठा के जहाँ राजा सगर की सभा लगी थी वहां को चले राजा सभा के बीच में सिंहासन पै बैठे थे सो उनको आते देख के झट उठ के उनके पास चले गये और पूछा कि इस बालक को क्या भया, तब उस की माता रोने लगी राजा ने देख के उनको बहुत धैर्य दिया कि तुम रोओ मत, बात कह दो कि क्या भया तब बालक का पिता बोला कि हमारे बड़े भाग्य हैं कि भाग्य है कि आपके जैसे राजा हम लोगों ऊपर हैं दूर से देख के प्रजा के ऊपर कृपा करके दौड़ के आना और पूछना. यह प्रजा का बड़ा भाग्य है इस प्रकार का राजा होना, फिर राजा ने पूछा कि तुम अपनी बात कहो तब उसने राजा को कहा कि एक तो आप हैं और एक आपका पुत्र है जो कि अपने हाथ से ही प्रजा को मारने लगा और जैसा भया था सब वैसा सब हाल राजा से कह दिया, तब राजा ने वैद्यों को बुलवा के उसका जल निकलवा डाला और औषधियों से

उसी समय बालक स्वस्थ हो गया, फिर सभा के बीच में बालक, उसके माता पिता और जिसने बालक को निकाला था वह सब भी वहां थे, फिर राजा ने सिपाहियों को आज्ञा दी कि असमंजा को मुस्कें चढ़ा के ले आओ। सिपाही लोग गये और वैसे ही उसको बांध के ले आये असमंजा की स्त्री भी संग रचली आई और सभा में खड़े कर दिये, राजा ने पुत्र की स्त्री से पूछा कि तू इसके साथ जाने में प्रसन्न है वा नहीं, तब उसने कहा कि अब जो दुःख हो वा सुख होय परन्तु मैं अभाग्य से ऐसा पति मिला सो मैं साथ ही रहूंगी पृथक नहीं, तब राजा ने असमंजा से कहा कि तेरा भाग्य कुछ अच्छा था कि यह बालक मरा नहीं जो यह मर जाता तो तुझको बुरे हवाल और चोरों से चोर की नांई में मार डालता परन्तु तुझको मरणा तक का बनवास देता हूं, सो तू कभी गांव वा नगर में अथवा मनुष्यों के पास खड़ा रहा वा गया तो वे तुझको चोर की नांई मार डालेंगे इसमें तू ऐसे वन में जा के रह कि जहां मनुष्य का दर्शन भी न होय, और सिपाहियों को हुकुम दे दिया कि जाओ तुम इन दोनों को घोर वन में छोड़ आओ, उनको न अच्छे वस्त्र दिये, न सवारी दी, न धन दिया, किन्तु जैसे सभा में खड़े थे वैसे ही छोड़ आये।"

"एक भरत नाम का राजा था, जिसके नाम से इस देश का भरत खण्ड नाम रक्खा गया,



उसके भी नौ पुत्र थे सो २५ वर्ष के ऊपर सब हो गये थे परन्तु मूर्ख और प्रमादी थे, राजा ने और प्रजास्थ पुरुषों ने विचार किया कि इनमें से एक भी राजा होने योग्य नहीं है सो भरत राजा ने इश्तिहार करके सब पुरुष और स्त्री लोगों को बुलाया जो प्रतिष्ठित राजा और प्रजास्थ थे, सो एक मैदान में समाज स्थान बनाया, उसके बीच में एक मंचान भी गाड़ दिया, सो जब सब लोग इकट्ठे भये, किसी को विदित न भया कि राजा क्या करेगा और क्या कहेगा फिर मंचान के ऊपर चढ़ कर राजा ने सब से कहा कि जिन राजा अथवा प्रजास्थ रईस लोगों का पुत्र इस प्रकार का दुष्ट होय उसको ऐसा ही दण्ड देना उचित है जो कि इस वक्त हम अपने पुत्रों को देंगे, सो सब सज्जन लोग सदा इस नीति को मानें और करें फिर मंचान से उतरे और नव पुत्र भी बीच में खड़े थे सब समाज वाले देख भी रहे थे और उनकी माता भी सब के सामने खड्ग हाथ में ले के नवों के सिर काट के मंचान के ऊपर बांध दिये, फिर भी सब से कहा कि जो किसी का पुत्र ऐसा दुष्ट होय उसको ऐसा ही दण्ड देना चाहिये क्योंकि जो हम इनका सिर न काटते तो ये हमारे पीछे आपस में लड़ते और राज्य का नाश करते और धर्म की मर्यादा को तोड़ डालते इससे राजपुत्र वा प्रजास्थ ~~धनाढ्य~~ लोग जो श्रेष्ठ धनाढ्य लोग उनको ऐसा ही करना उचित है।

अन्यथा राज्य धन और धर्म सब नष्ट हो जायेंगे इसमें कुछ सन्देह नहीं देखना चाहिये।"

"आर्यावर्त्त देश में ऐसे २ राजा और प्रजास्थ श्रेष्ठ पुरुष होते थे सो इस वक्त आर्यावर्त्त देश में ऐसे भ्रष्टाचार हो गये हैं कि जिनकी संख्या भी नहीं हो सकती. सर्वत्र भूगोल में कोई देश ऐसा नहीं था, ऐसा श्रेष्ठाचार भी किसी देश में नहीं था परन्तु इस समय पाषाणादिक मूर्त्तिपूजनादिक पाखण्डों से, चक्रांकितादिक सम्प्रदायों के वादविवादों से, भागवतादि ग्रन्थों के प्रचार से ब्रह्मचर्याश्रम और विद्या के छोड़ने से ऐसा देश बिगड़ा है, कि भूगोल में किसी देश की ऐसी दुर्दशा नहीं भई जैसी दुर्दशा महाभारतयुद्ध के पीछे आर्यावर्त्त देश की भई है. आजकल अंगरेजों के राज्य में, आर्यावर्त्त देश में कुछ सुख भया है सो इस वक्त वेदादिक पढ़ने लगें. ब्रह्मचर्याश्रम चालीस वर्ष तक करें. कन्या और बालक सब श्रेष्ठ शिक्षा और विद्या वाले होवें. इन मत मतान्तरों के वादविवाद तथा आग्रहों को छोड़ें, सत्य धर्म और परमेश्वर की उपासना में तत्पर होवें तो इस देश की उन्नति और सुख हो सकता है अन्यथा नहीं।"

"पश्चाताप जो होता है वो पापों का निवर्त्तक नहीं होता किन्तु आगे कर्त्तव्य अकर्त्तव्य पापों [illegible]



का निवर्त्तक होता है।"

"वर्णाश्रम की असत्य व्यवस्था शास्त्र की रीति से होय उसको छेदन करना और २ करना सब मनुष्यों के अनुपकार का कर्म है यह तृतीय समुल्लास में विस्तार से लिख दिया है वहीं देख लेना. यज्ञोपवीत केवल विद्यादिक गुणों का और अधिकार का चिह्न है उसका अत्यन्त आग्रह से छोड़ना इससे भी मनुष्यों का उपकार नहीं होता, किन्तु शास्त्र की रीति से वर्णाश्रम का स्थापन करना, इससे मनुष्यों का उपकार हो सकता है. संसाराचार की रीति से नहीं।"

"ये ब्राह्मणादिक जो वर्णवाचक शब्द हैं उनको जातिवाचक ब्राह्मण लोग जान के निषेध करते हैं सो केवल उनको भ्रम है. किन्तु शास्त्र की रीति से मनुष्यादिक जातिवाचक शब्द हैं, सो मनुष्य वृक्षादिक की एकता कोई नहीं कर सकता, सो मनुष्यादिक शब्द जातिवाचक शास्त्र में लिखे हैं, सो सत्य ही है।"

"खाने पीने से किसी का धर्म नहीं बढ़ता है और न किसी का घटता है इसमें भी अत्यन्त जो अत्यन्त आग्रह करना कि सब के साथ खाना अथवा किसी के साथ न खाना वही धर्म मान लेना यह भी अनुचित बात है, किन्तु नष्ट भ्रष्ट संस्कार हीन पदार्थों के खाने और पीने से मनुष्य का अनुपकार होता नहीं है अन्यथा नहीं।"

"वार्षिक उत्सवादिकों में मेला करना इसमें भी हमको अत्यन्त श्रेष्ठ गुण मालूम नहीं देता.

क्यों कि इसमें बुद्धि बहिर्मुख हो जाती है और धन भी अत्यन्त खर्च होता है।"

"केवल अंग्रेजी पढ़ने से संतोष कर लेना यह भी उनको अच्छी बात नहीं है किन्तु सब प्रकार की पुस्तकें पढ़ना चाहिये।"

"परन्तु जब तक वेदादिक सनातन सत्य ग्रन्थों पुस्तकों को नहीं न पढ़ेंगे तब तक परमेश्वर धर्म कर्त्तव्य और अकर्त्तव्य विषयों को यथावत नहीं जानेंगे इससे सब पुरुषार्थ से इन वेदादिकों को पढ़ना और पढ़ाना चाहिये, इससे सब विघ्न नष्ट हो जायेंगे, अन्यथा नहीं।"

[सत्यार्थ प्रकाश, प्रथम संस्करण, समुल्लास, ११]।

ॐ इति श्री अच्युतपादाब्ज प्रज्ञानानन्द तीर्थ स्वामिन:

संकलित: सत्यार्थ-विवेचन:।